8. आर्य-अवलोकितेश्वरैकादशमुखनाम धारणी (तोह० 693)
9. आर्यसमन्तभद्रनाम धारणी (तोह० 699)
10. ḥPhags Pa rPyan Ras gzigs kyi rÑīṅ Po. (तोह० 695)
11. आर्यनीलकण्ठनाम धारणी (तोह० 697)
12. आर्यकरुणानादृत्तनाम धारणी (तोह० 698)
13. पद्ममुकुटतन्त्रनाम (तोह० 701)
14. लोकेश्वरकल्प (तोह० 700)
15. सिंहनादतन्त्रनाम (तोह० 702)
19. सिंहनादधारणी (तोह० 704)
17. आर्यावलोकितेश्वरनामाष्टशतक (तोह० 705)
18. आर्यरुचिराङ्गयष्टिनाम धारणी (तोह० 707)
19. आर्य-अभयप्रदानाम अपराजिता (तोह० 708)
20. sToṅ ḥGyur zes Bya baḥi gzuṅs (तोह० 710)
21. आर्यसर्वंतथागताधिष्ठानसत्त्वावलोकनबुद्धक्षेत्रनिदर्शनव्यूहनाम महायानसूत्र (तोह० 721)
22. sPyan Ras ḥJīgs dBaṅ Phyug Lag pa sToṅ Daṅ Mig sToṅ daṅ lDan Paḥi Cho ga zib Mo. (तोह० 690)

**3. मातृ कुल** (Rigs kyi yum)

1. सर्वतथागतमातृताराविश्वकर्मभवतन्त्रनाम (तोह० 726)
2. आर्यताराभट्टारिकानामाष्टशतक (तोह० 727)
3. sGrol Maḥi mChog zes Bya baḥi Lha Moḥi mTshan brGya rTsa brGyad Las sGrol baḥi gzuṅs (तोह० 731 + 728)
4. आर्ययशोवती धारणी (तोह० 732)

**4. क्रोध कुल** (Rigs kyi khro Bo)

1. आर्यावलोकितेश्वरहयग्रीवधारणी (तोह० 733)
2. आर्यविजयवतीनाम प्रत्यङ्गिरा (तोह० 734)
3. आर्यपर्णशबरीसूत्र (तोह० 735)
4. आर्यपर्णशबरीनाम धारणी (तोह० 730)

**5. आज्ञाकारी कुल** (Rigs kyi bkah gÑan Pho Mo)

1. आर्यबलवतीनाम प्रत्यङ्गिरा (तोह० 737)
2. आर्यश्रीमहादेवी व्याकरण (तोह० 739)
3. आर्यमहालक्ष्मीसूत्र (तोह० 740)

4. आर्यमहादेवीद्वादशनाम (तोह० 741)
5. अग्रविद्यामन्त्र (तोह० 742)
6. देवीघोषवतीस्तोत्र (तोह० 738)

### 3. वज्रकुल ( **rDo rJeḥi Rigs** )

वज्र कुल भी निम्नलिखित पाँच वर्गों में विभाजित है—

1. प्रधान कुल Rigs Kyi gTso bo
2. अधिपति कुल Rigs Kyi bDog po
3. मातृ कुल Rigs Kyi Yum
4. क्रोधक्रोधी कुल Rigs Kyi Khro bo Khro mo
5. दूतकुल एवं आज्ञाकारी Rigs Kyi Pho Ña Daṅ bkaḥ Ñan pho Mo.

1. **प्रधान कुल** ( Rigs Kyi gTso Bo )
   1. आर्यसर्वकर्मावरणविशोधनाम धारणी ( तोह० 743 )
2. **अधिपति** ( Rigs Kyi bDag Po )
   1. आर्यविद्योत्तममहातन्त्र ( तोह० 746 )
   2. आर्यवज्रपातालनामतन्त्रराज ( तोह० 744 )
   3. आर्यनीलाम्बरधरवज्रपाणिकल्पनाम धारणी ( तोह० 748 )
   4. Lag Na rDo rJe mTshan brGyad pa ( तोह० 749 )
   5. वज्रविदारणनाम धारणी ( तोह० 750 )
   6. आर्यमहावज्रमेरुशिखरकूटागारधारणी ( तोह० 751 )
   7. वज्रसूक्ष्माप्रतिहतनामधारणी ( तोह० 753 )
   8. Lag Na rDo rJe MiLam mThoṅ baḥi gZuṅs ( तोह०
3. **मातृ कुल** ( Rigs Kyi yum )
   1. आर्यवज्रजितनलप्रमोहनीनाम धारणी ( तोह० 752 )
4. **क्रोधक्रोधी कुल** ( Rigs Kyi Khro Bo Khro mo )
   1. आर्यकुण्डल्यामृतहृदयचतुर्थनाम धारणी ( तोह० 755 )
   2. आर्यजयवतीनाम महाविद्याराज ( तोह० 767 )
5. **आज्ञाकारी कुल** ( Rigs Kyi bkaḥ gÑan )
   1. आर्यमहाबलनाम महायानसूत्र (धारणो) ( तोह० 757 )
   2. क्रोधराजभुर्कुम्कूटराजस्तोत्रमन्त्र ( तोह० 756 )

3. आर्यवज्रश्रृंखलातन्त्रकल्प ( तोह० 758 )
4. वज्रतुण्डनाम नागसमय ( तोह० 759 )
5. वज्रतुण्डनाम धारणी ( तोह० 760 )
6. आर्यलोहतुण्डनाम धारणी ( तोह० 761 )
7. आर्यकृष्णाय-ओष्ठ ( तोह० 763 )

### 4. मणि कुल ( Norbuḥi Rigs)

1. आर्यमणिभद्रनाम धारणी ( तोह० 764 )
2. आर्यमणिभद्रयक्षसेनकल्प ( तोह० 765 )
3. आर्यजम्भलश्रीनाम धारणी ( तोह० 768 )
4. कारुणार्यजम्भलजलेन्द्रसुशंकरनाम धारणी ( तोह० 769 )
5. आर्यजम्भलजलेन्द्र यथालब्धकल्पनाम ( तोह० 770 )
6. आर्यजम्भलनामाष्टशतक ( तोह० 771 )

### 5. पंचक ( Lṅas rTsen )

1. आर्यमेखलानाम धारणी ( तोह० 772 )

### 6. लोककुल ( ḥJig rTen paḥi Rigs )

1. ḥPhags pa Rigs rNags Kyi rGyal bo dPugs Chenpo Zes Bya. ( तोह० 773 )

उपर्युक्त विभाजनों के अतिरिक्त भी कुछ तंत्र हैं जो क्रिया तन्त्र के अन्तर्गत संगृहीत हैं। ये उक्त विभाजन में किसी के अन्तर्गत संगृहीत नहीं हैं। जैसे—

1. आर्यसुबाहुपरिपृच्छानामतन्त्र ( तोह० 805 )
2. सर्वमण्डलसामान्यविधिनाम गुह्यतन्त्र ( तोह० 806 )
3. सुसिद्धिकरमहातन्त्रसाधनोपायिकापटल ( तोह० 807 )
4. ध्यानोत्तरपटलक्रम (तोह० 808)

## चर्या तन्त्र ( sPyod rGyud )

चर्यातन्त्र को निम्नलिखित तीन कुलों में विभाजित किया गया है, इनमें चर्या तन्त्र का पूरा साहित्य संगृहीत है—

1. तथागत कुल De bZin gŚegs Paḥi Rigs
2. पद्म कुल Pad maḥi Rigs
3. वज्र कुल rDo-rJeḥi Rigs

1. **तथागतकुल** ( De bzin gśegs Paḥi Rigs )
    1. महावैरोचनाभिसम्बोधिविकुर्विताधिष्ठान वैपुल्यसूत्रेन्द्रराजनाम धर्मपर्याय (तोह॰ 494)
    2. आर्याचलमहाक्रोधराजस्य सर्वतथागतस्य बलापरिमित—वीरविनयस्वाख्यातनामकल्प ( तोह॰ 495 )
2. **पद्मकुल**[1] ( Padmaḥi Rigs )
3. **वज्रकुल** ( rDo rJeḥi Rigs )
    1. आर्यवज्रपाण्यभिषेकमहातन्त्र ( तोह॰ 496 )
    2. भगवन्नीलाम्बरधरवज्रपातालनाम तन्त्र ( तोह॰ 499 )
    3. आर्यवज्रपातालनामतन्त्रराज ( तोह॰ 744 )
    4. वज्रभूमित्रिचरणराजकल्पनाम (तोह॰ 500)
    5. आर्यवज्रपाणिनीलाम्बरधरत्रिलोकविनयनाम तन्त्र (तोह॰ 501)
    6. आर्य-अष्टदेवीधारणी (तोह॰ 497)

## योग तन्त्र (rNal ḥByor rGyud)

योग तन्त्र के साहित्य को भी तीन भागों में विभाजित किया गया है—

1. मूल तन्त्र ( rTsa rGyud )
2. आख्या तन्त्र ( bŚad rGyud )
3. सदृश तन्त्र ( cha mThun Gyi rGyud )

### 1. मूल तन्त्र ( rTsa rGyud )

1. सर्वतथागततत्त्वसंग्रहनाममहायानसूत्र (तोह॰ 479)

### 2. आख्या तन्त्र ( bŚad rGyud )

1. वज्रशेखरमहागुह्ययोगतन्त्र (तोह॰ 480)

### 3. सदृश तन्त्र ( cha mThun rGyud )

1. श्रीवज्रमण्डलालङ्कारनाम महातन्त्रराज ( तोह॰ 490 )
2. आर्यगुह्यमणितिलकनाम तन्त्र (तोह॰ 493)
3. सर्वतथागतकायवाक्चित्तगुह्यालङ्कारव्यूहतन्त्रराजनाम (तोह॰ 492)
4. सर्वदुर्गतिपरिशोधनतेजोराजस्य तथागतस्य अर्हतो सम्यक्सम्बुद्धस्य कल्पैकादशनाम (तोह॰ 485)
5. आर्यपञ्चविंशतिकाप्रज्ञापारमितामुखनाममहायानसूत्र (तोह॰ 491)
6. सुप्रतिष्ठिततन्त्रसंग्रह (तोह॰ 486)

---

1. इस विभाजन के अन्तर्गत आने वाला साहित्य अज्ञात है।

## **अनुत्तर तन्त्र** ( bLa Na Med rGyul)

अनुत्तरतन्त्र को मुख्यतः तीन भागों में वर्गीकृत किया गया है—

1. उपाय तन्त्र ( Thabs rGyud )
2. प्रज्ञा तन्त्र ( Śes Rab rGyud)
3. अद्वय तन्त्र (gÑis Med rGyud)

### 1. **उपाय तन्त्र** (Thabs rGyud)

षट्कुलों के अनुसार उपाय तन्त्र को छः भागों में वर्गीकृत किया जाता है, जो प्रत्येक तथागत के कुल का द्योतक है—

1. अक्षोभ्य ( Mi bsKyod Pa )
2. वैरोचन ( rNam par sNaṅ mDsad )
3. रत्नसम्भव ( Rin chen ḥByuṅ Dan)
4. अमिताभ ( Ḥod dPag Med )
5. अमोघसिद्धि ( Don Grub )
6. वज्रधर ( rDo-rJe ḥChaṅ )

1. **अक्षोभ्य** ( Mi bsKyod Pa )

इस के अन्तर्गत संगृहीत तन्त्र दो भागों में विभाजित हैं—

1. मूल तन्त्र ( rTsa rGyud )
2. आख्या तन्त्र ( bŚad rGyud )

1. **मूल तन्त्र** ( rTsa rGyud )

1. सर्वतथागतकायवाक्चित्तरहस्यगुह्यसमाजनाम महाकल्पराज (तोह० 442)

2. **आख्या तन्त्र** ( bŚad rGyud )

1. श्रीवज्रमालाभिधानमहायोगतन्त्रसर्वहृदयरहस्यविभङ्गनाम ( तोह० 445)
2. चतुर्देवीपरिपृच्छा (तोह० 446)
3. वज्रज्ञानसमुच्चयतन्त्र (तोह० 447)
4. आर्य-अद्वयसमताविजयाख्यकल्पमहाराज (तोह० 452)
5. श्रीवज्रहृदयालङ्कारतन्त्रनाम (तोह० 451)
6. विभङ्गगुह्यतन्त्राणां त्रिरुद्रदमननाम (तोह० 455)
7. वज्रपाणिनीलाम्बरविधिवज्रदण्डतन्त्र (तोह० 456)
8. नीलाम्बरधरवज्रपाणिवज्रफणकतन्त्रत्रैलोक्यविजयनाम (तोह० 457)

9. श्रीवज्रचण्डचित्तगुह्यतन्त्र (तोह० 458)
10. श्रीवज्रचण्डचित्तगुह्यतन्त्रोत्तर (तोह० 459)
11. श्रीवज्रचण्डचित्तगुह्यतन्त्रोत्तर (तोह० 460)
12. नीलाम्बरधरवज्रपाणियक्षमहारुद्रवज्रानलजिह्वातन्त्रनाम (तोह० 461)
13. वज्रहृदयवज्रजिह्वानलनाम धारणी (तोह० 462)
14. भगवद्वज्रपाणिगुह्याभिदेशतन्त्रराजनाम (तोह० 464)
15. श्रीवज्रपाणिगुह्याभिदेशतन्त्रनाम (तोह० 463)
16. वज्रसुखक्रोधतन्त्रराज (तोह० 465)
17. मायाजालमहातन्त्रराज (तोह० 466)
18. ḥJam dPal Gyi don dam paḥi mTshan Yaṅ Dag Par brJod pa (मञ्जुश्रीनामसंगीति) (तोह० 360)
19. rNam par sṄaṅ mDsad sGyu ḥPhrul Dra baḥi rGyud (तोह० 460 ?)

2. **वैरोचन** ( rNam par sNaṅ mDsad )
   1. सर्वतथागतकायवाक्चित्त कृष्णयमारिनामतन्त्र (तोह० 467)
   2. श्रीवज्रभैरवनाममहातन्त्र (तोह० 468)
   3. श्री कृष्णयमारितन्त्रराज त्रिकल्पनाम (तोह० 469)
   4. यमारिकृष्णकर्मसर्वचक्रसिद्धिकरनामतन्त्रराज (तोह० 473)
   5. श्रीरक्तयमारितन्त्रराजनाम (तोह० 474)

3. **रत्नसम्भव**[1] ( Rin Chan ḥByuṅ lDan )

4. **अमिताभ** ( Ḥod dPag Med )
   1. श्रीभगवदेकजटामहाकल्पतन्त्रराजनाम (तोह० 476)

5. **अमोघसिद्धि**[2] ( Don Grub )

6. **वज्रधर** ( rDo rJe ḥChañ )

   श्रीचन्द्रगुह्यतिलकनाममहातन्त्रराज (तोह० 477)

### 2. प्रज्ञातन्त्र (ye Śes rGyud)

प्रज्ञातन्त्र को मुख्यतः सात वर्गों में वर्गीकृत किया गया है, वे हैं—

1. षट्कुल से संबद्ध
2. हेरुक

---

1-2. इन दोनों वर्गों के तन्त्र उपलब्ध नहीं हुए हैं ।

3. वैरोचन
4. वज्रसूर्य (rDo rJe Ñima)
5. पद्मनृत्येन्द्र (Padma Gar bDaṅ)
6. परमाश्वसिद्धि (rTa mChog Grub pa)
7. वज्रधर (rDo-rJa ḥChaṅ)

**1. षट्कुलात्मक**

1. श्रीसर्वबुद्धसमायोगडाकिनीजालसंबरनाम उत्तरतन्त्र (तोह० 366)

**2. हेरुक**

हेरुक से सम्बद्ध तन्त्रों को प्रथमतः पाँच वर्गों में विभाजित किया गया है—

1. संवर (bDe mChog)
2. हेवज्र (skye rDorJe)
3. बुद्धकपाल (Saṅs rGyas Thod pa)
4. महामाया (sGyu ḥPhrul Chen Mo)
5. अरल्ली (A ra li)

**1. संवर** (bDe mChog)

संवर तन्त्र का पुनः दो विभाजन किया गया है—

1. मूल तन्त्र ( rTsa rGyud )
2. आख्या तन्त्र ( bŚad rGyud )

1. **मूल तन्त्र** ( rTsa rGyud )

1. श्रीमहासंवरोदयतन्त्रराजनाम ( तोह० 373 )

2. **आख्यातन्त्र** ( bŚad rGyud )

आख्या तन्त्र पुनः चार वर्गों में विभाजित है, प्रथम तीन वर्ग हैं—

1. असाधारण ( Thun Moṅ Ma Yin paḥi bSad rGyud )
2. साधारण ( Thun Moṅ bai bŚad rGyud )
3. अनिर्णीत ( मिश्रित )

चौथे वर्ग का यहां नाम नहीं दिया गया है।

1. **असाधारण** ( Thun MoṅMa yinpa )

1. श्रीवज्रडाकनाम महातन्त्रराज ( तोह० 370 )
2. श्रीडाकार्णवमहायोगिनीतन्त्रनाम ( तोह० 372 )
3. योगिनीसंचार्य ( तोह० 375 )
4. संवरोदय ( तोह० 373 )
5. चतुर्योगिनीसम्पुटतन्त्रनाम ( तोह० 376 )

2 **साधारण** ( Thun Moṅ )

1. श्रीसम्पुटतिलकमहातन्त्रनाम ( तोह॰ 382 )

3. **अनिर्णीत**

आख्यातन्त्र के कुछ तन्त्र मूलतः आख्या तन्त्र हैं या नहीं, यह निर्णीत नहीं है। इस प्रकार के तन्त्रों को चार भागों में विभाजित किया गया है—

1. चित्ततन्त्र ( Thug rGyud )
2. वाक् तन्त्र ( gSuṅ rGyud )
3. कायतन्त्र ( sKu rGyud )
4. स्फरण तन्त्र ( ḥPhros Paḥi rGyud )

**1. चित्त तन्त्र** (Thus rGyud)

1. श्रीगुह्यवज्रतन्त्रराज (तोह॰ 383)
2. श्रीगुह्यसर्वछिन्दतन्त्रराज (तोह॰ 384)
3. श्रीचक्रसंबरगुह्याचिन्त्यतन्त्रराज (तोह॰ 385)
4. श्रीखसमतन्त्रराजनाम (तोह॰ 386)
5. महाखतन्त्रराज (तोह॰ 387)
6. श्रीकायवाक्चित्ततन्त्रराज (तोह॰ 388)
7. श्रीरत्नमालातन्त्रराज (तोह॰ 389)
8. श्रीमहासमयतन्त्रराज (तोह॰ 390)

**2. वाक् तन्त्र** (gSuṅ rGyud)

1. श्रीमहाबलतन्त्रराजनाम (तोह॰ 391)
2. श्रीज्ञानगुह्यतन्त्रराज (तोह॰ 392)
3. श्रीचन्द्रमालातन्त्रराज (तोह॰ 395)
4. श्रीरत्नज्वालातन्त्रराज (तोह॰ 396)
5. श्रीसूर्यचक्रतन्त्रराजनाम (तोह॰ 397)
6. श्रीज्ञानराजतन्त्रनाम (तोह॰ 398)

**3. काय तन्त्र** (sku rGyud)

1. श्रीवज्रडाकगुह्यतन्त्रराज (तोह॰ 399)
2. श्रीज्वालाग्निगुह्यतन्त्रराज (तोह॰ 400)
3. श्रीअमृतगुह्यतन्त्रराज (तोह॰ 401)
4. श्रीश्मशानालङ्कारतन्त्रराज (तोह॰ 402)

5. श्रीवज्रराजमहातन्त्र (तोह० 403)
6. श्रीज्ञानाशयतन्त्रराज (तोह० 404)
7. श्रीरागराजतन्त्रराज (तोह० 405)
8. श्रीडाकिनीसंवरतन्त्रराजनाम (तोह० 406)

**4. स्फरण तन्त्र** ḥPhros Pḥi rGyud

1. श्री-अग्निमालातन्त्रराज (तोह० 407)
2. श्रीडाकिनीगुह्यज्वालातन्त्रराज ( तोह० 408 )
3. श्रीवज्रभैरवविदारणतन्त्रराज ( तोह० 409 )
4. श्रीमहाबलज्ञानराजतन्त्रराज ( तोह० 410 )
5. श्रीवज्रसिद्धजालसंवरतन्त्रराज ( तोह० 411 )
6. सर्वतथागतचित्तगर्भार्थतन्त्रराज ( तोह० 412 )
7. श्रीचक्रसंवरतन्त्रराज-अभूतश्मशानालङ्कारनाम ( तोह० 413 )
8. अनाविलतन्त्रराज ( तोह० 414 )
9. श्रीसंवरखसमतन्त्रराजनाम ( तोह० 415 )

**चतुर्थ वर्ग**

1. श्रीवज्रमहाकालक्रोधनाथरहस्यसिद्धिभवतन्त्र नाम ( तोह० 416 )

## 2. हेवज्र ( Kye rDo rJe )

इस वर्ग के अन्तर्गत संगृहीत तन्त्रों को पुनः सात उपभागों में विभाजित किया है —

1. मूल तन्त्र ( rTsa rGyud )
2. संग्रह तन्त्र ( bsDus rGyud )
3. उत्तर तन्त्र ( rGyud Phyima )
4. उत्तरोत्तर तन्त्र ( Phyimaḥi Phyima )
5. आख्या तन्त्र ( bŚad rGyud )
6. हृदय तन्त्र ( rÑiṅ po ḥi rGyud )
7. फलतन्त्र ( ḥBras bu hi ıGyud)

1. **मूल तन्त्र** ( rTsa rGyud )

    1. हेवज्रतन्त्रराजनाम ( तोह० 417 )

2. **संग्रह तन्त्र** ( bsDus rGyud )

    1. Kye rDorJe mKha ḥGro ma Dra baḥi sDom paḥi rGyud ( तोह० 418 )

2. आर्यडाकिनीवज्रपञ्जरमहातन्त्रराजकल्पनाम ( तोह० 418 )

3. **उत्तर तन्त्र** ( rGyud Phyima-अनुतन्त्र )

1. श्रीमहामुद्रातिलकनाम महायोगिनीतन्त्रराजाधिपति ( तोह० 420 )

4. **उत्तरोत्तर तन्त्र** ( Phyimaḥi Phyima )

1. श्रीज्ञानगर्भनाम योगिनीमहातन्त्रराजातिराज ( तोह० 421 )

5. **आख्या तन्त्र** ( bŚad rGyud )

1. श्रीज्ञानतिलकयोगिनी तन्त्रराजपरममहाद्भुतनाम ( तोह० 422 )

6. **हृदय तन्त्र** ( SÑsṅ po hi rGyud )

1. Grub pa Ṅes par bsTan paḥi Thig Le ( तोह० )

7. **फल तन्त्र** ( ḥBras bu hi rGyud )

1. श्रीतत्त्वप्रदीपनाममहायोगिनीतन्त्रराज ( तोह० 423 )

### 3. बुद्धकपाल ( Saṅs rGyes Thod Pa )

1. श्रीबुद्धकपालनाम योगिनीतन्त्रराज ( तोह० 424 )

### 4. महामाया ( sGyu ḥPhrul Chen Po )

1. श्रीमहामाया तन्त्रराजनाम ( तोह० 425 )

### 5. अरल्ली ( AraLi )

1. रिगि-अरल्लितन्त्रराजनाम ( तोह० 427 )
2. वज्र-अरल्लिमहातन्त्रराजनाम ( तोह० 426 )

3. **वैरोचन ( से सम्बद्ध )** ( rNam par sNaṅ mDsad )

1. श्रीचतुष्पीठमहायोगिनीतन्त्रराजनाम ( तोह० 428 )
2. श्रीचतुष्पीठ-आख्यातन्त्रराजमन्त्रांशनाम ( तोह० 429 )
3. rNal ḥByor ma Thams Cad gSan rGyud ( तोह० 430 )
4. एकवीराख्यश्रीचण्डमहारोषणतन्त्रराजनाम ( तोह० 431 )
5. आर्य-अचलमहागुह्यतन्त्र ( तोह० 434 )
6. क्रोधराजसर्वमन्त्रगुह्यतन्त्रराज ( तोह० 433 )

4. **वज्रसूर्य ( से सम्बद्ध )** ( rDorJe Ñima )

1. वज्रामृततन्त्र ( तोह० 435 )

5. **पद्मनृत्य ( से सम्बद्ध )** Padma Gar

1. कुललोकनाथपञ्चदशकनाम ( तोह० 436 )
2. आर्यताराकुरुकुल्लाकल्प ( तोह० 437 )

6. **परमाश्व ( से सम्बद्ध )** ( rTa mChog )
   1. नमस्तारे-एकविंशतिस्तोत्रगुणहितसहित ( तोह॰ 438 )
   2. वज्रकीलयमूलतन्त्रखण्ड ( तोह॰ )
   3. महाकालतन्त्रराजनाम ( तोह॰ 440 )
7. **वज्रधर ( से सम्बद्ध )** rDo-rJe ḥChaṅ
   1. यथालब्धखसमतन्त्रनाम ( तोह॰ 441 )

## 3. अद्वय तन्त्र ( gÑis Med rGyud )

1. Dus Kyi ḥKhor Loḥi rGyud
   ( कालचक्रतन्त्र ) ( तोह॰ 361 )
2. श्रीकालचक्रतन्त्रोत्तरतन्त्रहृदयनाम ( तोह॰ 363 )
3. सेकप्रक्रिया ( तोह॰ 365 )

उपर्युक्त विभाजन को अधिक स्पष्ट करने के लिये नीचे तालिकाएँ प्रस्तुत की जा रही हैं—




चर्यातन्त्र
तथागत
पद्मकुल
वज्रकुल
योगतन्त्र
मूलतन्त्र
आख्यातन्त्र
सदृशतन्त्र
अनुत्तरतन्त्र
उपाय
प्रज्ञा
अद्वय
षट्कुलात्मक
हेरुक
वैरोचन
वज्रसूर्य
पद्मनृत्येन्द्र
परमाश्वसिद्धि
वज्रधर
संवर
हेवज्र
बुद्धकपाल
महामाया
अरल्लि
मूलतन्त्र
संग्रह
उत्तरतन्त्र
उत्तरोत्तर
आख्या
हृदयतन्त्र
फलतन्त्र
मूलतन्त्र
आख्यातन्त्र
असाधारण
साधारण
अनिर्णीत
चतुर्थ
चित्ततन्त्र
वाक्तन्त्र
कायतन्त्र
स्फरणतन्त्र
अक्षोभ्य
वैरोचन
रत्नसम्भव
अमिताभ
अमोघसिद्धि
वज्रधर
मूलतन्त्र
आख्यातन्त्र

# साधनमाला के चार परिशिष्ट

—जनार्दन पाण्डेय, ठिनलेराम शाशनी—

[ 'धीः' के प्रथम अंक में सेकोद्देशटीका के चार परिशिष्ट तथा द्वितीय अंक में अद्वयवज्रसंग्रह के पाँच परिशिष्ट प्रकाशित किये गये थे। प्रस्तुत अंक में साधनमाला के चार परिशिष्ट दिये जा रहे हैं। साधनमाला के विषय में विशेष कुछ कहने की आवश्यकता नहीं है। इसमें विभिन्न देवी-देवताओं की उपासना की विधियाँ संकलित हैं। कुछ साधनाओं में उनके लेखकों के नाम उपलब्ध हैं, किन्तु अधिकांश साधनाओं के लेखकों के नाम उपलब्ध नहीं हैं। इन समस्त साधनाओं की सूची दोनों भागों के प्रारम्भ में दे दी गई है। इसके द्वितीय भाग के प्रारम्भ में विद्वत्तापूर्ण विस्तृत भूमिका है और अन्त में एक लम्बी शब्दसूची भी दी गई है। इस सूची में ग्रन्थ, ग्रन्थकार, देवी-देवता, उनके आभूषण, अस्त्र आदि सभी के नाम एक साथ दे दिये गये हैं। ऐसा करते समय कुछ नाम छूट भी गये हैं। पाठकों की सुविधा के लिए हम यहाँ प्रथम परिशिष्ट में ग्रन्थ-ग्रन्थकारों के नाम, द्वितीय और तृतीय परिशिष्ट में आयुधों और आभूषणों के नाम तथा चौथे परिशिष्ट में समस्त वचनों की श्लोकार्धसूची दे रहे हैं।

साधनमाला में ग्रन्थों और ग्रन्थकारों के उद्धरण के प्रसङ्ग में हमें कुछ सूचनाएँ मिलतो हैं। जैसेकि अजितमित्र रतिवज्र के शिष्य हैं। उदारकीर्ति मनोरथरक्षित भिक्षु के पिता हैं। करुणाचल कवि लीलावज्र के शिष्य हैं। नामसंगीति में भगवान् बुद्ध के 800 नाम हैं। मायाजाल तन्त्र में सोलह हजार श्लोक हैं। ललितगुप्त अद्वयवज्र के शिष्य हैं। करुणाचल के गुरु लीलावज्र यहाँ लीलाशनि के नाम से भी उद्धृत हैं। संघदत्त कुलदत्त के पिता का नाम है और सर्वज्ञमित्र स्रग्धरास्तोत्र के कर्ता एवं कश्मीर के निवासी हैं। अनेक आचार्यों को यहाँ विशेषणों के साथ याद किया गया है। उनके इन विशेषणों को यहाँ कोष्ठक में दिखाया गया है।

पण्डिताचार्य गर्भपाद भी धर्मपाद के समान पूरा ही नाम लगता है। अचिन्त्याद्वयक्रमोपदेश के रचयिता कुद्दालपाद ने अपने गुरु के रूप में धर्मपाद का उल्लेख किया है। "आर्यनागार्जुनपादैर्भोटेषु उद्धृतम्" (पृ० 267) इस पुष्पिका के आधार पर कुछ विद्वानों का विचार है कि भारत में तन्त्रशास्त्र का आगमन भोट देश से हुआ, किन्तु ध्यान देने की बात यह है कि भोट शब्द में पञ्चमी विभक्ति न होकर सप्तमी विभक्ति है। इसका अर्थ यह होगा कि एकजटासाधन की रचना नागार्जुन ने भोट देश में की। पंचमी विभक्ति के होने पर ही यह अर्थ निकल सकता था कि नागार्जुन ने भोट देश से इस विधि को जानकर यहाँ उसका उद्धार किया। यहाँ (पृ० 71) उद्धृत मंजुघोष नाम गुरु का है या देवता का, यह स्पष्ट नहीं हो पाता। इसी तरह से मध्यमकरुचि शब्द संज्ञावाची न होकर धर्माकरमति का विशेषण लगता है।

यहाँ उद्धृत अनेक वचन अन्यत्र भी मिलते हैं। ऐसे स्थलों का एक दूसरे की सहायता से संशोधन हो सकता है और इनका स्थल-निर्देश भी किया जा सकता है। परिशिष्टों की सहायता से उस ग्रन्थ के ही नहीं, उससे संबद्ध विषयों के अन्य ग्रन्थों के संशोधन में भी सहायता मिलती है। आशा है विज्ञ पाठकों को हमारा यह प्रयास रुचिकर लगेगा और इससे वे लाभान्वित भी होंगे। ]

## (क) ग्रन्थग्रन्थकार-मतमतान्तरानुक्रमणी



1. पण्डितावधूत, पृ० 48, 495; महापण्डितावधूत, पृ० 426; ललितगुप्तगुरु, पृ० 267
2. आर्यवज्रानङ्गोक्तक्रम, पृ० 357
3. परिचयश्लोक, पृ० 449

1. मायाजाल महायोगतन्त्र षोडशसाहस्रिक, पृ० ३७८

## (ख) आयुध-नामावली



1. काश्मीरक स्रग्धरास्तोत्रकर्ता, पृ० २२३ ।

## (ग) आभरण नामावली

कञ्चुक

215 (रक्त), 276, 282 (रक्त), 285 (पीत), 293 (रक्त), 301 (र.) 303 (र.), 304 (रक्त), 356 (र.), 373 (शुक्ल), 402, 403 (पीत), 406, 467.

कटक

292, 406.

कटिसूत्र

292, 512 (अहि)

कण्ठिका

358, 381, 475, 512.

कण्ठी

428, 461.

कपाल

32, 51, 53, 65, 66, 68, 73, 86, 177, 208, 210, 245, 257, 259-261, 265, 280, 284, 285, 301, 331, 395, 414 (रुधिरपूर्ण) 425, 433, 438-440, 442, 451, 460, 461, 467-470 (रु. पू.), 475 (वज्रांकित), 482, 483, 487, 491, 501, 502, 504, (रु. पू.), 513, 528 (रु. पू), 530 (रु. पू.), 532 (रु. पू.), 535 (रु. पू.) 575 (रु. पू.), 583, 585, 586, 588, 591, 592, 593 (रु. पू.) 595, 597 (रु. पू.), 598.

कपालमाला

107, 284, 296, 467, 487, 488, 491, 526, 649.

कमण्डलु

40, 44, 77, 79, 341, 342, 372.

कमल

20, 23, 24 35, 40 (सनाल), 44, 86 (रक्त), 219 (र०), 263, 316. (सनाल) 329 (सना०), 337, 339, 340 (र०), 372, 390 (र०), 395, 460, 544 (राजीव).

करोटक

47 (पुष्पपूर्ण), 265, 266, 425, 454, 473 (रक्त), 572.

कर्णोत्पल

222.

कर्पर

453.

कलश

49, 241 (रत्न), 394 (पूर्णकुंभ) 400, 408(पद्मांकित), 420(पू०कु०).

किङ्किणी

261, 263, 265, 269, 292, 454, 457.

किरीट

128, 562.

कुण्डल

179, 196, 222, 228, 251, 292, 358, 362, 381, 406, 408, 428, 461, 473, 474 (नरास्थि), 512.

कुण्डिका

68, 76, 88, 362 (अमृत).

कृष्णाजिन

77, 79.

केयूर

204, 261, 263, 265, 269, 358, 362, 381, 406, 475.

गजचर्म

597.

गोमुण्ड

598.

घण्टा

160, 180, 191, 257, 352,

* देवताओं के हस्तधृत पदार्थों में प्रायः 50 स्थानों पर 'वरद' शब्द आया है। वरद एक मुद्रा है, जिसका लक्षण 'धीः' अंक 1, पृष्ठ 113 में दिया गया है।

## (घ) साधनमाला-श्लोकार्धानुक्रमणी

——

# दुर्लभ बौद्ध ग्रन्थों की आधार सामग्री

—डॉ० ठाकुरसेन नेगी—

[ "धीः" के चार अंकों में अब तक लगभग 100 महत्त्वपूर्ण हस्तलिखित बौद्ध तन्त्र ग्रन्थों की आधार सामग्री की सूचना दी जा चुकी है। प्रस्तुत अंक में 27 अन्य महत्त्वपूर्ण हस्तलिखित ग्रन्थ एवं उनकी 3 टीकाओं की आधार सामग्री का परिचय दिया जा रहा है। साथ ही उनके कंग्युर-तन्ग्यूर में स्थित तिब्बती एवं चीनी अनुवाद की भी सूचना रोमन अक्षरों में अङ्कित है। अभी जिन ग्रन्थों का चीनी अनुवाद यहाँ अङ्कित नहीं किया जा सका, सूचना मिलने पर अगले अङ्कों में इसी क्रम से उन्हें सन्निविष्ट कर प्रकाशित किया जायगा। 'धीः' के तृतीय अङ्क से जिन हस्तलेखों का कोष्ठक के अन्दर अंग्रेजी में विशेष विवरण दिया जा रहा है, उसका आधार "इन्स्टीट्यूट फार एडवांस स्टडीज आफ वर्ल्ड रिलिजन, अमेरिका" द्वारा संगृहीत (संरक्षित) प्रत्येक बुद्धिस्ट संस्कृत मैन्युस्क्रिप्ट के माइक्रोफिश में उल्लिखित विशेष विवरण है। यहाँ हम उन्हीं के द्वारा प्रयुक्त अंग्रेजी शब्दों को कोष्ठक के अन्दर शब्दशः दे रहे हैं।]

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| अक्षोभ्यमण्डलक्रिया Akṣobhyamaṇḍala Kriyā | | IASWR | MBB-I-141 |
| | | MCBMBLJ | CH. 348 |
| | | ,, | DH. 8 |
| [To understand the symbolic meaning of Maṇḍala this Ms is Very useful. It is written in practical way.] | | ,, | DH. 225 |
| अक्षोभ्यमण्डलपूजाविधि Akṣobhyamaṇḍala Pūjā Vidhi [To understand the tantric form of Pañcbuddha this text is very useful] | | IASWR | MBB-I-87 |
| अञ्जनबलिक्रम Añjanabalikrama [Photographed here are parts of practices of black art dealing some Vajrayānī gods as for example Caṇḍa Mahāroṣaṇa, Mahākāla Yogāmbara etc. Books on black art are composed in Sanskrit & Newari.] | | IASWR | MBB-I-71 |
| अनादिसंसिद्धियोग Anādi Saṁsiddhi Yoga [A practical book on Yoga] | | IASWR | MBB-II-84 |
| उष्णीषविजय Uṣṇīṣa Vijaya | | IASWR | MBB-II-146 |
| [This Text is on Uṣṇīṣa Vijaya, the chief God of Life] | | PCHVV | 32 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 35 | Comp. | |
| ,, | ,, | 20 | Incomp. | |
| ,, | Dev | 26 | Comp. | NS. 1093 |
| ,, | N | 51 | | |
| NP | N | 18 | Comp. | 1912 A.D. |
| NP | N | 18 | Comp. | |
| NP | N | 25 | Incomp, | |
| NP | Rañjanā | 18 | Incomp. | |
| ,, | N | 30 | Comp. | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| कीलनचर्या Kilana Caryā [The Nailing rituals of wrathful deities] | | IASWR | MBB-II-68 |
| कीलनदीक्षाक्रम Kilana Dikṣā Krama [Kilana Dīkṣākrama gives practical knowledge about the Tantra which is tought in secret way showing Maṇḍala, giving Mantra etc..] | | IASWR | MBB-I-59 |
| कीलनविधि Kilana Vidhi [Concerning the nailing the wrathful dieties with name list of Buddhist-shrines of Kāthmāndu Valley] | | IASWR<br>,, | MBB-II-185<br>MBB-II-186 |
| त्रयोदशात्मकसमाधि Trayodaśātmaka Samādhi [Yoga with practice] | | IASWR | MBB-II-48 |
| दशाभिषेकविधि Daśābhiṣeka Vidhi [Concerning ten initiations it is very valuable but not complete] | | IASWR | MBB-II-239 |
| दीक्षाग्रन्थटीका Dīkṣā Grantha Ṭīkā [This is a very important commentary on Dikṣā Grantha] | | IASWR | MBB-II-268 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | Ancient N. | 24 | Comp. | |
| NP | N | 65 | Comp. | |
| PL | Golmol | 5 | Incomp. | |
| NP | Dev. | 24 | Comp. | |
| NP | N | 20 | Comp. | |
| NP | N | 7 | Incomp. | |
| NP | Ancient N. | 35 | Comp. | Good Ms. |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| दीक्षाविधान Dīkṣā Vidhāna | | IASWB | MBB-II-1 |
| | | ,, | MBB-II-275 |
| | | PCHVV | 1 |
| | | MCBMBLJ | CH. 102 |
| | | ,, | CH. 153 |
| | | ,, | CH. 379 |
| | | ,, | DH. 30 |
| द्वादशतीर्थमाहात्म्य Dvādaśatīrthmāhatmya | | IASWB | MBB-II-159 |
| | | RAK | 4/1031 |
| [In this text the Stories of twelve Shrines are mentioned where fifteen people got Siddhi] | | MCBMBLJ | CH. 30 |
| | | ,, | DH. 415 |
| धर्मध्वनिपञ्जिका Dharmadhvani Pañjikā [This is the commentary of Dharmadhvani, a rare text is in the world] | | IASWB | MBB-II-79 |
| पञ्चाभिषेक Pañcābhiṣeka | | IASWB | MBB-II-86 |
| | | MCBMBLJ | CH. 129 |
| | | ,, | CH. 325 |
| [Concerning the five initations] | | ,, | CH. 559 |
| | | ,, | DH. 163 |
| | | ,, | DH. 193 |
| | | ,, | DH. 264 |
| | | ,, | DH. 286-B |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 61 | | |
| ,, | ,, | 61 | | |
| ,, | ,, | | | |
| ,, | ,, | 87 | Comp. | |
| ,, | ,, | 210 | ,, | NS. 960 |
| ,, | ,, | 81 | ,, | ,, 1052 |
| ,, | ,, | 69 | Incomp. | |
| NP | NG Dev. | 62 | Comp. | |
| | N | 69 | ,, | |
| ,, | | 22 | | |
| | Dev. | 43 | | |
| | N | | | |
| NP | Ancient N. | 35 | Comp. | Good MS. |
| NP | N | 14 | Comp. | |
| ,, | ,, | 21 | ,, | NS 972 |
| ,, | ,, | 13 | (1b.14b) missing | ,, 991 |
| ,, | ,, | 49 | Comp. | |
| ,, | ,, | 52 | ,, | |
| ,, | ,, | 24 | Incomp. | |
| ,, | ,, | 12 | (1b-12b) Comp. | |
| ,, | ,, | (24a-33a) | ,, | |

| Ttitle | Author | Institution | Ms. No |
|---|---|---|---|
| पद्मभाञ्जनप्रतिष्ठाविधि<br>Padmabhāñjana Pratiṣṭhāvidhi<br>[The ritual way of purification of the human skull bone for use in Tantric Practice] | | IASWR | MBB-II-13 |
| प्रज्ञावज्रावतारणयोग<br>Prajñāvajrāvatārṇayoga<br><br>[This is commentary like the book of Catuṣpiṭha] | | IASWR<br>MCBMBLJ<br>PC Prof. J. Upa | MBB-I-42<br>KA 51-2 |
| प्रेतबल्यर्चनविधि<br>Pretabalyarcanavidhi<br>[The period of after death and before rebirth is called preta. This text deals with it. Concerning bali all the place of dieties of Nepal are mentioned here.] | | IASWR<br>RAK<br>MCBMBLJ<br>" | MBB-II-135<br>Reel No. E. 127/7<br>KA. 44-D<br>A-57 |
| यन्त्रचिन्तामणि<br>Yantra Cintāmaṇi<br>[Concerning black art it is an original book which is very important and rare. Matra is in Sanskrit and the explanation is in combined Newari Buddhism and Hinduism.] | Śri Yogeśvara | IASWR<br>" | MBB-I-135<br>MBB-I-137 |
| यन्त्रप्रयोगविधि<br>Yantra Prayogavidhi<br>[Some wonderful magical practices with diagrams] | | IASWR | MBB-II-217 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | N | 12 | Comp. | |
| NP | N | 40 | Comp. | |
| ,, | ,, | 53 | ,, | |
| ,, | ,, | 8 | ,, | Photo Print |
| NP | N | 72 | Comp. | |
| ,, | Dev. | 7 | ,, | |
| ,, | N | (1b-12b) | ,, | |
| ,, | ,, | (1b-23b & one leaf ) | ,, | |
| NP | N | 166 | Comp. | |
| ,, | ,, | 58 | ,, | |
| NP | N | 12 | Comp. | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| यन्त्रविधि Yantra vidhi [Anti black magic] | | IASWR | MBB-II-271 |
| यन्त्रशोधनविधि एवं यन्त्रसंस्कारविधि Yantra śodhanavidhi & yantra Saṁskāravidhi [The way of using yantra] | | IASWR | MBB-II-274 |
| रागमाला Rāga Mālā [Collection of some Tāntric ritual songs & the key of Carcā (Song) to use in different aspects] | | IASWR<br>,,<br>,, | MBB-II-266<br>MBB-II-191<br>MBB-II-9 |
| सिद्धिगुर्वाज्ञा Siddhigurvājñā [Tantric Magical Practices with illustration.] | | IASWR | MBB-II-278<br>,, -279<br>,, -288<br>,, -295 |
| हेवज्रतन्त्रराज Hevajratantrarāja No. 417. (Ṅa 1b1—13b4) Kyeḥi rdo-rje shes-bya-ba rgyud-kyi rgyal po, Taisho No. 892 NJ No. 1060 | | IASWR<br>GOS<br>SMTUL<br>,,<br>,,<br>,, | MBB-II-107<br>13235/86<br>509<br>510<br>511<br>512 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | Dev. | 15 | Comp. | |
| NP | N | 4 | Incomp. | |
| NP | N | 8 | Comp. | 1700 A. D. |
| ,, | ,, | 32 | ,, | |
| ,, | ,, | 8 | ,, | |
| NP | Dev. | 18 | Comp. | |
| ,, | N | 35 | ,, | |
| ,, | ,, | 25 | ,, | |
| ,, | ,, | 16 | ,, | |
| NP | N | 61 | Comp. | |
| | | 31 | | |
| Paper | N | 42 | | 950 Saṃvat |
| ,, | Dev. | 55 | | |
| ,, | N | 68 | | 715 ,, |
| ,, | ,, | 55 | | 964 ,, |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
|---|---|---|---|
| | | BAK | 1/1697 5/6 |
| | | ,, | 5/93 |
| | | ,, | 3/239 |
| | | ,, | 4/6 |
| | | ,, | 4/71 |
| | | ,, | 5/94 |
| | | ,, | 5/94 |
| | | ,, | 5/96 |
| | | ,, | 1697 11/2, 11/3 |
| | | ,, | 5/166 |
| | | ,, | 4/2439 |
| | | ,, | Reel. No. E 209/7 |
| | | ,, | ,, ,, G. 227/37. |
| हेवज्रतन्त्रराजटीका<br>Hevajratantrarāja Tīkā | | JBORS<br>BAK<br>JBORS | XVII. 2-92<br>3/693<br>XXV-118 |
| **Hevajratantrarāja Tīkā<br>Vajraratnāvali** | | | |
| हेवज्रपञ्जिकामुक्तिकावली<br>Hevajra Pañjikāmuktikāvalī | | BAK<br>,, | 4/19<br>5/99 |
| No. 1189. (Ga. 221a¹—297a⁷)<br>dpal dgyes-paḥi rdo-rjeḥi dkaḥ-ḥgrel mu-tig phreṅ-pa shes bya-ba.<br>A. Śrī ratnākaraśānti.<br>A. Śāntibhadra-Hgos Lhas-btsas. | | GOS | 13275/87 |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| [PL | N | 4 | | |
| ,, | ,, | 28 | | |
| NP | Dev. | 14 | Comp | Ph. P. S. S. Uni. |
| ,, | N | 51 | ,, | |
| ,, | ,, | 50 | ,, | |
| ,, | ,, | 80 | ,, | |
| ,, | ,, | 54 | ,, | |
| ,, | ,, | 65 | ,, | |
| PL | ,, | 45 | ,, | |
| | ,, | 51 | ,, | |
| | ,, | 27 | Incomp. | |
| | ,, | 85 | Comp. | |
| | ,, | 71 | ,, | |
| | Māgadhi | 31 | Comp. | |
| | Methili | 30 | Incomp. | M. Film S.S.Uni. |
| | Māgadhi | 239 | Comp. | |
| PL | Ancient. N | 115 | Incomp. | M. Film S.S. Uni. |
| NP | Dev | 40 | ,, | |
| ,, | | 26 | ,, | |

| Title | Author | Institution | Ms. No. |
| --- | --- | --- | --- |
| हेवज्रपञ्जिका रत्नावली | | RAK | 5/98 |
| Hevajrapañjikā ratnāvalī | | KESAR | 231 |
| हेवज्रटिप्पणी Hevajraṭippaṇī | | IASWR | MBB-II-58 |
| No. 1237 (Ña. 73a[7]—96a[1]) Kye-rdo-rjeḥi sgrub-thabs-kyi mdor-bśad-pa dag-pa rdo-rje sgron-ma shes. bya-ba A. Saroruhvajra T. Ñi-ma rgyal-mtshan. | Saroruhvajra | JBORS | XVII 1-91 |
| | | RAK | 5/97 |
| हेवज्रप्रकाश Hevajra Prakāśa | | PC | 1 |
| | | ,, | 1 |
| | | IASWR | MBB-II-257 |
| [It is a very important ritual text on Hevajra with some notes]. | | | |

| Material | Script | Folio | Comp./Incomp. | Other Information |
|---|---|---|---|---|
| NP | Dev. | 46 | Comp. | |
| PL | N | 27 | ,, | |
| NP | N | 73 | Comp. | |
| ,, | Māgadhī | 31 | ,, | |
| ,, | Dev. | 45 | ,, | |
| PL | Bhujimol | 15 | | Private Collection Prof. J. Upa. |
| ,, | N | 30 | Comp. | Private Collection Hemarājaśākya. |
| NP | Bhujimol | 42 | Incomp. | |

# बौद्ध शास्त्रों में गोत्र व्यवस्था का सिद्धान्त

—डॉ० ठाकुरसेन नेगी—

[बौद्ध शास्त्रों में गोत्र व्यवस्था का सिद्धान्त क्यों मान्य है ? तथा विभिन्न भारतीय एवं भोटदेशीय आचार्यों के अनुसार इसमें क्या भेद है ? इसका संक्षिप्त वर्णन इस निबन्ध में किया गया है। संक्षेप में जिस शक्ति के अभाव में हम बुद्धत्व प्राप्ति की आशा नहीं कर सकते तथा जिस गुण के कारण हम जड़-चेतन में अन्तर कर सकते हैं, उसे गोत्र कहते हैं। दूसरे शब्दों में बोधिसत्त्वों का धर्म (पद) उत्पन्न करने वाली तत्त्व-शक्ति हो गोत्र है। तथागतगर्भ, आलयविज्ञान, गोत्र, बीज, चित्तप्रभास्वरता आदि इसके पर्यायवाची शब्द हैं। फल की विभिन्नता के कारण इसके स्वरूप की व्याख्या में विभिन्नता पाई जाती है।

वज्रयान में गोत्र को तथागतगर्भ या धर्मधातु के नाम से जाना जाता है। अनादि काल से प्रभास्वर चित्त की वह अविच्छिन्न धारा जो क्षण-क्षण में बदलती हुई नाना प्रकार की वासनाओं और संस्कारों की आधार होती हुई ज्ञान और अज्ञान की धुरी है, वही गोत्र है। यह गोत्र त्रिगुणों से युक्त है। आगमों में तथागतगर्भ (गोत्र) की जो व्याख्या की गई है, वह प्रायः उपर्युक्त वर्णन से मिलती जुलती है।]

वह शक्ति जिसके अभाव में हम बुद्धत्व प्राप्ति की आशा नहीं कर सकते तथा वह गुण जिससे जड़-चेतन में अन्तर कर सकते हैं, गोत्र कहलाता है। बोधिसत्त्वों का धर्म (पद) उत्पन्न करने वाली तत्त्वशक्ति ही गोत्र है। तथागतगर्भ, आलयविज्ञान, गोत्र, बीज, चित्तप्रभास्वरता आदि इसके पर्याय-वाची शब्द हैं। फल की विभिन्नता के कारण इसके स्वरूप की व्याख्या में विभिन्नता पाई जाती है।

श्रावकयानी अभिधर्मकोश के अनुसार अनासक्त (निर्लेप) स्वभाव अर्हत् का गोत्र है तथा वह अमूल्य परम श्रेष्ठ धन है। भावना तथा विचार ही अर्हत् का गोत्र है।

सौत्रान्तिक चित्त के ऊपर एक बीजशक्ति मानते हैं, जिसके अस्तित्व से अनास्रव ज्ञान की उत्पत्ति होती है। वह शक्ति ही गोत्र है।

विज्ञानवादी सूत्र को उद्धृत करते हुए कहते हैं कि बोधिसत्त्वों का गोत्र अनादिकाल से अविच्छिन्नतया चला आ रहा है। धर्मधातुलब्ध षड् आयतनों के विशेष को, अर्थात् चित्त की धारा को वे लोग गोत्र कहते हैं। वे इसके दो भेद मानते हैं—

1. वे अनास्रव बीज, जो श्रोत्र विचार भावना द्वारा अस्पृष्टतया स्थित हैं या प्रकृति से शून्य एवं निष्प्रपंच हैं, प्रकृतिस्थ-गोत्र हैं।

2. वे अनास्रव बीज, जो अध्ययन-अध्यापन से परिमार्जित होते हैं, परिपुष्ट गोत्र हैं।

माध्यमिकों के अनुसार बुद्धत्व की प्राप्ति के साथ स्वभावकाय की मूल प्रकृति ही स्वभाव गोत्र है तथा देहकाय की प्राप्ति का मूल विकासवान् गोत्र है।

सामान्यत: समस्त धर्म संसार और निर्वाण के अन्तर्गत संगृहीत होते हैं। संसार का स्वभाव शून्यता, आकार भ्रान्ति तथा दुःख रूप है। निर्वाण का स्वभाव शून्यता, आकार समस्त भ्रान्तियों के क्षय होने से निर्वृति तथा समस्त दुःखों से मुक्ति है।

यहाँ प्रश्न उठता है कि संसार नाम के इस भ्रम में कौन भ्रमित होते हैं ? उत्तर है कि समस्त त्रैधातुक सत्त्व इसमें भ्रमित होते हैं। पुन: यह पूछा जा सकता है कि किस आधार से भ्रमित होते हैं ? उत्तर है—शून्यता से भ्रमित होते हैं। किस कारण भ्रमित होते हैं ? महा अविद्या के कारण। किस रूप में यह भ्रम होता है ? छ: गतियों के विषय रूप में। किस दृष्टान्त के समान यह भ्रम होता है ? निद्रा और स्वप्न के समान। कब से यह भ्रान्ति चली आ रही है ? अनादि काल से। भ्रम के होने में क्या दोष है ? सत्त्व केवल दुःख में ही प्रवृत्त होते हैं। भ्रम ज्ञान में कब परिवर्तन होता है ? जब अनुत्तर बोधि प्राप्त होती है। लेकिन कोई सोचे कि यह भ्रम स्वत: हट जायेगा, तो उसे यह समझ लेना चाहिये कि संसार अनादिता के लिये प्रसिद्ध है।

इस प्रकार हम देखते हैं कि यह संसार भ्रम है, दुःखबहुल है, दीर्घकालिक है, तथा इससे स्वत: मुक्ति की संभावना नहीं है। इसलिये हमें अभी से अनुत्तर बोधि की प्राप्ति के लिये प्रयत्न करना चाहिये।

लेकिन पुन: प्रश्न उठता है कि उस प्रकार के यत्न के लिये क्या-क्या करना आवश्यक है ? संक्षेप में उत्तर है कि हेतु, आश्रय, प्रत्यय, उपाय, फल और समुदाचार, अनुत्तरबोधि के ये अंग हैं, जिन्हें बुद्धिमानों (विज्ञ जनों) को जानना चाहिये। दूसरे शब्दों में अनुत्तर बोधि की प्राप्ति के लिये इन बातों को जानना आवश्यक है—

1. अनुत्तरबोधि का हेतु।
2. अनुत्तरबोधि के अनुष्ठान का आश्रयभूत पुद्गल।
3. अनुत्तरबोधि के अनुष्ठान में प्रेरक प्रत्यय।
4. अनुत्तरबोधि के अनुष्ठान का उपाय।
5. अनुष्ठान का फल।
6. अनुष्ठान का समुदाचार।

इसमें से प्रथम हेतु तथागतगर्भ है। कोई यह सोच सकता है कि इस भ्रान्त संसार से मुक्त होकर अनुत्तरबोधि को प्राप्त करना आवश्यक है, लेकिन क्या हमारे जैसे निकृष्ट जीव यत्न करने पर भी उसे प्राप्त कर पायेंगे ? कहते हैं—यत्न करें तो उसे अवश्य प्राप्त कर सकते हैं, क्योंकि हम सब जीवों में बुद्धत्व का हेतु तथागतगर्भ है। जैसा कि समाधिराज सूत्र में कहा है—

"तथागतगर्भ से समस्त जगत् व्याप्त है।"

लघुपरिनिर्वाण सूत्र में भी कहा है—

"समस्त सत्त्व तथागतगर्भ से युक्त हैं।"

जिस प्रकार क्षीर में नवनीत व्याप्त रहता है, उसी प्रकार तथागतगर्भ से समस्त सत्त्व व्याप्त रहते हैं।

सूत्रालंकार में भी कहा गया है—

सर्वेषामविशिष्टापि तथता शुद्धिमागता।
तथागतत्वं तस्माच्च तद्गर्भाः सर्वदेहिनः ॥

यहां प्रश्न उठता है कि किस कारण जीव तथागतगर्भ से युक्त होता है ? उत्तर है निम्न तीन कारणों के होने से सत्त्व बुद्धगोत्र से युक्त होते हैं।

क. शून्यता धर्मकाय से सत्त्व व्याप्त होते हैं।

ख. धर्मता और तथता में विभाग नहीं होता।

ग. समस्त तत्त्वों को गोत्र होता है।[1]

उत्तरतंत्र में भी कहा है—

"सम्बुद्धकाय से व्याप्त होने से, तथता के अद्वय होने से, तथागतगोत्र के होने से सर्वदेही सदा बुद्धगर्भ वाले हैं"

क. शून्यता धर्मकाय से सत्त्व व्याप्त है, बुद्ध धर्मकाय है। धर्मकाय शून्यता है, क्योंकि वह शून्यता समस्त तत्त्वों में व्याप्त है। इसलिये समस्त सत्त्व तथागतगर्भ से व्याप्त हैं।

ख. धर्मता और तथता में विभाग नहीं है। बुद्ध की तथता और तत्त्वों की तथता में अच्छा बुरा, छोटा-बड़ा, अथवा ऊँच-नीच का विभाग नहीं है। इसलिये भी सत्व तथागत गर्भवाले हैं।

ग. समस्त सत्त्वों का गोत्र होता है।

गोत्र निम्न पाँच प्रकार में संगृहीत है।

(1) उच्छिन्नगोत्र (2) अनियतगोत्र (3) श्रावकगोत्र (4) प्रत्येकबुद्ध गोत्र तथा (5) महायानगोत्र।

**(1) उच्छिन्नगोत्र**

इसमें वे लोग आते हैं, जो आचार्य असंग के अनुसार अनपत्रपा, अह्री, निर्दयता आदि छः लक्षणों से युक्त हैं, जैसाकि कहा गया है—

सांसारिक दोषों को देख कर भी किंचित् श्रद्धा नहीं, अपत्रपा नहीं, ह्री नहीं, लेश मात्र करुणा नहीं, बहुत पापाचार करने पर भी लेशमात्र पश्चात्ताप नहीं, छः नास्तिकताओं के योग से पुद्गल बुद्धत्व का भव्य नहीं होता।

महायानसूत्रालंकार में कहा गया है—

एकान्तिको दुश्चरितेऽस्ति कश्चित्
कश्चित् समुद्घातितशुक्लधर्मा ।
अमोक्षभागीयशुभोऽस्ति कश्चिद्
विहीनशुक्लोऽस्त्यपि हेतुहीनः ॥

---

1. द्र० अभिसमयालंकार 9.37

यहाँ यह ज्ञातव्य है कि अपत्रपा आदि लक्षणों से युक्त जो उच्छिन्नगोत्र कहा गया है, उसका अभिप्राय इस संसार में दीर्घकाल तक विचरण करने से है। ऐसा नहीं कि वह कभी भी बोधि प्राप्त नहीं करेगा, यत्न करे तो वह भी बोधि प्राप्त कर सकता है। जैसा कि करुणापुण्डरीक सूत्र में कहा गया है—

"आनन्द! निर्वाण का अभव्य कोई सत्त्व बुद्ध का आलम्बन कर यदि एक भी पुण्य आकाश में विसर्जन करता है, तो वह निर्वाण का फलवाला, निर्वाणान्त, निर्वाणनिष्ठ होगा, ऐसा मैं कहता हूँ।"

**(2) अनियतगोत्र**

अनियतगोत्र प्रत्यय के अधीन होते हैं। वे लोग जो श्रावक कल्याणमित्र का परिग्रह करते हैं अथवा श्रावकमित्रों की संगति करते हैं, श्रावकपिटकों का अध्ययन करते हैं, श्रावकों के प्रति श्रद्धावान् हो जाते हैं, वे श्रावक रूप में अभ्युदित होते हैं। उसी प्रकार वे लोग जो प्रत्येकबुद्ध अथवा महायानिक (कल्याणमित्र आदि) प्रत्ययों के सम्पर्क में आते हैं, वे प्रत्येकबुद्ध अथवा महा-यानिक हो जाते हैं।

**(3) श्रावकगोत्र**

श्रावकगोत्र वे लोग हैं, जो सांसारिक दुःखों से भयभीत, निर्वाण के प्रति श्रद्धावान् तथा अल्पकारुणिक (सत्त्वहित के प्रति उदासीन) होते हैं।

**(4) प्रत्येकबुद्ध गोत्र**

प्रत्येकबुद्ध गोत्र वे लोग हैं, जो उपर्युक्त तीन लक्षणों के अतिरिक्त बहुत अभिमानी, आचार्य के प्रति चुप्पी साधने वाले तथा एकान्तप्रिय होते हैं।

यद्यपि श्रावक तथा प्रत्येकबुद्ध गोत्र—उन दो यानों में प्रवेश कर अपने-अपने फल की प्राप्ति करते हैं, तथापि वस्तुतः वे निर्वृत नहीं होते। तब प्रश्न उठता है कि फिर उस समय वे लोग किस प्रकार स्थित होते हैं, कहते हैं अविद्या वासना भूमि का आश्रय लेकर अनास्रव कर्म से मनोमयकाय का ग्रहण कर स्थित रहते हैं। यद्यपि उस समय अनास्रव समाधि होती है, तथापि उसे यह निर्वाण है, ऐसी संज्ञा उत्पन्न नहीं होती।

उस स्थिति में पुनः प्रश्न उठता है कि यदि वह वस्तुतः निवृत्त नहीं होते तो बुद्ध के द्वारा उन दो मार्गों का निर्देश युक्त नहीं होगा? उत्तर है कि युक्त है।

इस विषय को उदाहरण के रूप में इस तरह समझा जा सकता है—

व्यापारियों की एक टोली जम्बूद्वीप से बाहर समुद्र में मणिरत्न लेने जाती है, किन्तु बीच की विस्तृत निर्जन भूमि से गुजरते समय वे लोग श्रम से थक जाते हैं। उनमें से कुछ लोग अब मणिरत्न लेने नहीं जायेंगे, यह सोच कर लौटने लगते हैं। उस समय महासारथि वहां अपने ऋद्धि-बल से एक बड़े नगर का निर्माण करते हैं और वे लोग वहाँ विश्राम करते हैं। उसी प्रकार अल्प धैर्यवान् सत्त्व बुद्धगुणों को सुनकर हतोत्साहित हो जाते हैं। वे सोचते हैं कि यह अनुष्ठान बहुत क्लिष्ट है, हमसे यह नहीं होगा। इस प्रकार वे लोग प्रवृत्त नहीं होते। ऐसे लोगों को श्रावक तथा

प्रत्येकबुद्ध मार्ग का निर्देश कर श्रावक तथा प्रत्येकबुद्ध पद में विश्राम कराने के लिये इसकी सार्थकता है। सद्धर्मपुण्डरीक में कहा भी है—

तथैव श्रावकाः सर्वे प्राप्तनिर्वाणसंज्ञिनः।
जिनोऽथ देशयेत्तस्मै विश्रामोऽयं न निर्वृतिः॥

श्रावक तथा प्रत्येकबुद्ध पद में विश्राम कर रहे उन सत्त्वों को देख कर तथागत उन्हें बुद्धत्व के अनुष्ठान के लिये प्रेरित करते हैं।

### 5. महायानगोत्र

अनुत्तरयोगतन्त्र में गोत्र के दो भेद हैं—

अनादिस्वभाव और सम्यग्लब्ध। इन दो गोत्रों से सर्वज्ञ के काय की प्राप्ति होती है। यहाँ प्रथम से प्रथमकाय तथा द्वितीय से अन्तिमकाय की प्राप्ति होती है, अर्थात् वह गोत्र जो असंस्कृत काय में परिवर्तित हो प्रथम काय की तथा वह गोत्र जो परिमार्जित होकर संस्कृत काय में परिवर्तित हो, वह अन्तिम काय की प्राप्ति कराता है। स्वभाव से ही आगन्तुकों से रहित काय को स्वभावकाय, तथा कृत्रिम आगन्तुकों से रहित तथा परिष्कृत काय को संभोगकाय और निर्माणकाय कहते हैं।

वज्रयान में गोत्र को तथागतगर्भ या धर्मधातु के नाम से जाना जाता है। इसके स्वरूप के बारे में भोट देश के विद्वानों के विचारों में विभिन्नता पायी जाती है।

साक्या संप्रदाय के अनुत्तर गुरुओं का मत है कि चित्त स्वयं प्रकृति से विशुद्ध है तथा उसमें प्रसुप्त गुण साक्षात् नहीं होते, लेकिन परोक्ष बीज के रूप में निर्भोग अवस्था में स्थित रहते हैं। दो प्रत्ययों—पुण्य और ज्ञान के आचरण से जब फल की प्राप्ति होती है, उस समय परोक्ष रूप से स्थित हेतु (बीज) गुणों में परिवर्तित होते हैं।

सर्वज्ञ जोनोङ का मत है कि स्वभावतः स्थित गोत्र धर्मकाय के गुण, जो 32 विभागों में विभक्त हैं, अनादि काल से ही सिद्ध हैं, मात्र वे आगन्तुकों से ढँके रहते हैं। अनावृत सत्त्व प्रत्यक्ष बुद्ध ही है। विकास गोत्र, जो श्रोत्र आदि द्वारा उत्पन्न है, वह एक नया गोत्र है, ऐसा मानना है।

चोङ्खापा चित्त की स्वभावशून्यता, अर्थात् निरोध पक्ष को ही धर्मत्व या गोत्र मानते हैं।[1] रङ जुङ दोर्जे के मत से धर्मधातु और ज्ञान का अद्वैत स्वभाव गोत्र, चन्द्र प्रतिबिम्ब की भाँति सत्य असत्य से परे, अगोचर, लक्षणों से रहित प्रकृतिज्ञान ही तथागतगर्भ कहा जाता है।[2]

लोङ्छेन ने भी अनादिकाल से असंस्कृत, स्वसंवेदन, अर्थात् ज्ञानशून्य, प्रभास्वर, अप्रपंच को ही तथागतगर्भ कहा है।

वज्रयान के अनुत्तरयोगतन्त्र में धर्मधातु को अपरिवर्तनशील धातु माना है। यहाँ यह प्रश्न उठ सकता है कि जब धर्मधातु का भेद नहीं हो सकता, क्योंकि वह निष्प्रपंच है, तो फिर त्रियान आदि कैसे सिद्ध हो सकते हैं? अभिसमयालंकार में इसका उत्तर देते हुए कहा गया है कि मार्ग

1. द्र० द ग्रेट एक्सपोजिशन आफ सेक्रेट मन्त्राज—जेफरी हॉपकिन्स।
2. द्र० जब मो नङ् दोन रङ जुङ दोर्जे कृत (तिब्बती संस्करण)।

प्रतिपादन और आचरण के भेद से त्रियानादि का भेद होता है[1]। निष्प्रपंच विषय एक ही है, किन्तु आचरणकर्ता का मार्ग अलग-अलग होता है। जैसे कि घट समान होने पर भी उसके अन्दर शहद, पानी, अमृत आदि अलग-अलग होने से अमृत का घट, शहद का घट आदि नाम प्रज्ञप्त होते हैं, उसी भांति त्रियान का भेद स्थापित किया जाता है। इस मत में अनादिकाल से प्रभास्वर, अविच्छिन्न चित्त की धारा जो क्षण-क्षण में बदलते हुए नाना प्रकार की वासनाओं और संस्कारों की आधार होती हुई ज्ञान और अज्ञान की धुरी है, वही गोत्र है। गोत्र त्रिगुणों से युक्त है, यथा—

1. गोत्र अनादिकाल से अविच्छिन्न धारा के रूप में स्थित है, उसका नया उत्पाद नहीं होता।

2. वह गोत्र प्राणी मात्र में व्याप्त है, जैसे सरसों या तिल में तेल तथा दूध में घी व्याप्त है।

3. प्राणियों के षडायतन पर आश्रित अनास्रव बीज या शक्ति, अर्थात् सभाग हेतु गोत्र है।

यहाँ पर यह लिख देना उचित होगा कि ऊपर जो दो गोत्रों की व्याख्या है, उसका तात्पर्य रङ जुङ दोर्जे के अनुसार आगन्तुकों से युक्त वह प्रभास्वर चित्त है, जो अनुत्पन्न एवं अहेतुक है। जैसे नामसंगीति में अनादिबुद्ध का कोई हेतु नहीं कहा गया है, वही स्वभावस्थित गोत्र है तथा उसी से असाधारण गुणों का आविर्भाव होता है। वही विकास गोत्र है। जैसे चाँद और चाँदनी।

आगमों में, पितृ और मातृ तन्त्रों में तथागत गर्भ की जो व्याख्या की गयी है, वह प्रायः उपर्युक्त वर्णन से मिलती जुलती है।

इस प्रकार हमने यहाँ अनुत्तर बोधि की प्राप्ति के लिये जिन छः बातों को जानना आवश्यक है, उनमें से प्रथम के हेतु, अर्थात् तथागतगर्भ के पाँच गोत्रों का परिचय दिया है। हमने यहाँ यह भी बताया है कि बौद्ध शास्त्रों में गोत्र-व्यवस्था का सिद्धान्त क्यों मान्य हुआ है और विभिन्न भारतीय और तिब्बती आचार्यों के अनुसार इसके स्वरूप में क्या भेद है। अनुत्तर बोधि की प्राप्ति के अन्य पाँच साधनों का परिचय हम अन्य निबन्ध में देने का प्रयास करेंगे।

——

1. विस्तृत जानकारी के लिये अभिसमयालंकार को देखें।

# तन्त्र का स्वरूप एवं आभ्यन्तर भेद–2

—वङ्छुग् दोर्जे—

[ 'धीः' के चौथे अंक में इसी शीर्षक से तन्त्र के स्वरूप पर और पारमितानय एवं मन्त्रनय की सीमा-रेखा क्या हो सकती है, इस पर विचार किया था। यहाँ उसी की पुष्टि में मन्त्रनय का नामपर्याय, वर्गी-करण, तन्त्रदेशना का प्रयोजन बताते हुए एवं तन्त्र को किस पिटक में रखा जाय इसका निर्णय करते हुए तन्त्र की देशना में क्रिया, चर्या, योग और अनुत्तर योगतन्त्र के मत-वैभिन्न्य को स्पष्ट कर तन्त्र की देशना को किसी विशेष क्रम में व्यवस्थित नहीं किया जा सकता, इसे दिखाने का प्रयास किया है। ]

इस विषय पर 'धीः' के चतुर्थ अंक में अपने विचार प्रस्तुत करते हुए तन्त्र के लक्षण और भेद का निरूपण कर हेतु (आश्रय), उपाय और फलतन्त्रों का स्वरूप बताते हुए उनके तत्त्वदर्शन और साधना पर विस्तार से विचार किया था और इनके प्रयोजन (फल) को स्पष्ट किया था। निबन्ध के अन्त में हमने वज्रयान और वज्रयानी तन्त्रों के चार भेदों का संक्षिप्त उल्लेख किया था। प्रस्तुत निबन्ध में हम इसी विषय पर विस्तार से विचार करना चाहते हैं।

## वज्रयान के पर्यायवाची शब्द

वज्रयान को मन्त्रयान, फलयान अथवा उपाययान भी कहा जाता है। हेतु पारमितानय और फल मन्त्रनय है। हेतु और फल, अर्थात् प्रज्ञा और उपाय की अभिन्नता ही वज्र है।

वज्रेण शून्यता प्रोक्ता सत्त्वेन ज्ञानमात्रता।
तादात्म्यमनयोः सिद्धं वज्रसत्त्वस्वभावता॥

( अद्वयवज्रसंग्रह, पृ० 24 )

अद्वयवज्र की इस उक्ति के अनुसार वज्र या वज्रसत्त्व की प्राप्ति कराने वाला मार्ग एवं यान ही वज्रयान कहलाता है। हेतु और फल की अभिन्नता को प्रतिपादित करने वाला शास्त्र वज्रयान कहलाता है[1]। गुह्यसमाज[2] में भी कहा गया है कि राग, द्वेष और मोह का परिशोधन करने वाला शास्त्र वज्रयान है। अथवा काय, वाक् और चित्त की अभिन्नता को प्रतिपादित करने से यह वज्रयान कहलाता है[3]।

---

1. बुस्तोन, जि० 14, पृ० 899
2. रागद्वेषमोहवज्र वज्रयानप्रदेशक। (18.2)
3. कायवाक्चित्तवज्रेण भेद्याभेद्यस्वभावतः। (8.38)

यह गुह्य मन्त्रयान भी कहलाता है, यह अयोग्य पात्रों के लिये गुह्य रखा जाता है तथा योग्य साधक यहाँ उपदिष्ट मन्त्र और मुद्राओं के द्वारा सिद्धि को प्राप्त करते हैं। गुह्यसमाज में कहा गया है—

प्रतीत्योत्पद्यते यद्यदिन्द्रियैर्विषयैर्मनः।
तन्मनो मननं ख्यातं कारकत्राणनार्थतः॥
लोकाचारविनिर्मुक्तं यदुक्तं समयसंवरम्।
पालनं सर्ववज्रैस्तु मन्त्रचर्येति कथ्यते॥ ( 18.69-71 )

अर्थात् इन्द्रिय, विषय और चक्षुर्विज्ञान आदि से उत्पन्न ज्ञान ही मन कहलाता है। अभिधर्मकोश में भी[1] यही बात कही गयी है। विषयों के नाना प्रकार के गुण-दोषों में आसक्त होकर मन भवचक्र का कारण बनता है। उस मन को मन्त्रनय में उपदिष्ट मन्त्रों के द्वारा बचाया जा सकता है। यह मन्त्र मनन द्वारा भवचक्र का नाश कर उससे बचाता है, अतः इसे मन्त्र कहते हैं। सभी भाजनलोक इष्टदेव के विमान, सभी सत्त्वलोक इष्टदेव और सभी शब्द इष्टदेव के मन्त्र हैं। सभी कल्पनाएँ या तर्क-वितर्क इष्टदेव की चित्तवृत्तियाँ हैं। ऐसे लोकोत्तर व्यवहार के निदर्शक मार्ग का प्रतिपादन कर उस ओर लेजाने वाला यान ही मन्त्रयान है।

व्यक्तभावानुगततत्त्वसिद्धि में भी[2] इस विषय का वर्णन इस तरह से है—

"ते सर्वं एव मुद्राप्रकाराः। येऽपि च वाग्विक्षेपास्ते मन्त्रप्रकाराः" इति।

यह फलयान भी कहलाता है, क्योंकि यह काय, उपभोग, देश, कर्म आदि फलावस्थाओं में जैसा उपलब्ध होता है, मार्ग अवस्था में भी तत्सदृश ही इसकी भावना करने की व्यवस्था है[3]।

यह उपाययान भी कहलाता है, क्योंकि इसमें पारमितानय की अपेक्षा अन्य अनेक उपाय और सुगम मार्गों का प्रतिपादन किया गया है। इससे त्वरित गति से वज्रधर पद की प्राप्ति होती है।

विनयप्रदीप में आचार्य त्रिपिटकमल कहते हैं—

एकार्थत्वेऽप्यसंमोहाद् बहूपायाददुष्करात्।
तीक्ष्णेन्द्रियाधिकाराच्च मन्त्रशास्त्रं विशिष्यते॥ (पृ॰ 32)

## तन्त्रों का वर्गीकरण

विद्वानों ने तन्त्रसाधना के स्वतन्त्र रूप से अनेक भेद किये हैं। यहाँ संक्षेप में उनका विवरण दिया जा रहा है—

---

1. विज्ञानं प्रतिविज्ञप्तिर्मन आयतनं च तत्। (1.16)
2. गुह्यादि-अष्टसिद्धिसंग्रह, पृ॰ 176
3. अनुत्तरयोगावतार, तं॰ चु॰, पृ॰ 104-115

सम्पुट तन्त्र की टीका आम्नायमंजरी[1] में अभयाकरगुप्त ने तन्त्र को बाह्य और आभ्यन्तर के भेद में विभक्त कर क्रिया और चर्या तन्त्र को बाह्य तन्त्र एवं योग और अनुत्तरयोग तन्त्र को आभ्यन्तर-तन्त्र कह कर तन्त्र के दो भाग किये हैं। भोट विद्वान् कोंटुल रिनपोछे ने[2] प्रदीपोदय के वचनों को उद्धृत कर उत्पन्नक्रम अथवा निष्पन्नक्रम का प्रतिपादन करने वाले ग्रन्थों को आभ्यन्तर और मात्र उत्पत्तिक्रम का प्रतिपादन करने वाले तन्त्रों को बाह्य तन्त्र कहा है। आर्यत्रैलोक्य-विजयनामवृत्ति[3] में कहा है कि बहुविकल्पी के लिये क्रियातन्त्र और एकाग्रचित्त वालों के लिये योगतन्त्र हैं। जो लोग उभय तन्त्र स्वीकारते हैं, वह गलती करते हैं, क्योंकि उभयतन्त्र में भी क्रिया-तन्त्र के देवों के अतिरिक्त दूसरे देव नहीं उपलब्ध होते, अतः तन्त्र के दो ही भेद हो सकते हैं, तीन या चार नहीं। बुद्ध ने वज्रगर्भालंकार तन्त्र में क्रियातन्त्र, चर्यातन्त्र (उभयतन्त्र) और योगतन्त्र नाम के तीन भेद कहे हैं[4]। वज्रामृततन्त्र की टीका में क्रियातन्त्र, योगतन्त्र और गुह्यतन्त्र नाम के तीन भेद वर्णित हैं। वज्रपंजर[5] में बताया गया है कि बुद्ध ने बुद्धि के स्तर के अनुसार ही अधम को क्रिया तन्त्र, मध्यम को चर्या, उत्तम को योगतन्त्र और अतिउत्तम को अनुत्तर योगतन्त्र की देशना की।

सम्पुटतन्त्र में—

> ह्रासदर्शनपाण्याप्तिः स तु तन्त्रे व्यवस्थितः।
> रागश्चैव विरागश्च चर्वयित्वा घुणः स्थितः॥ (6.3.49)

अर्थात् राग के इन चार प्रस्थानों के अनुसार तन्त्र के चार भेद होते हैं। श्रद्धाकर वर्मा ने अनुत्तरयोगावतार[6] में योगतन्त्र को आभ्यन्तर समाधि और बाह्य चर्या के भेद से द्विविध माना है। इस प्रकार वहाँ तन्त्र के क्रिया, चर्या, उभय, योग और अनुत्तरयोग नामक पांच भेद कहे हैं। शान्तिपाद ने भी त्रियानव्यवस्था[7] में इनको क्रिया, चर्या, योग, महायोग और अनुत्तरमहायोग नामक 5 भागों में विभक्त किया है। डाकार्णव तन्त्र में भी[8] इनकी संख्या पांच कही गई है। यथा—क्रिया, चर्या, योग, महायोग और महा अनुत्तरयोग। वज्रज्ञानसमुच्चय तन्त्र[9] में भी इनकी संख्या पांच ही बताई गई है। यथा—क्रियातन्त्र, चर्यातन्त्र, उभयतन्त्र, कल्पतन्त्र और योगतन्त्र। काण्हपाद ने योगरत्नमाला[10] में—"सर्वमन्त्रनयमिति पञ्चविधम्, क्रिया-चर्या-योग-योगोत्तर-योगनिरुत्तरभेदेन"

---

1. तंग्युर, छु 316
2. शेजा, ज़ोद. जि० 2, पृ० 575
3. तं० री०, पृ० 216-283
4. बुस्तोन, जि० 15, पृ० 90 में उद्धृत
5. कंग्युर, ङ०, पृ० 108
6. तं० चु०, पृ० 104-115
7. तं० चु०, पृ० 103
8. कं० ख०, पृ० 437
9. कं० च०, पृ० 569
10. भाग 2, पृ० 156 स्नेलग्रोव सम्पादित

कह कर पांच भेद बताये हैं। पण्डित अलंकलश[1] ने कहा है कि भगवान् बुद्ध द्वारा निर्दशित सभी तन्त्र 5 भागों में विभक्त होते हैं। उनके नाम हैं—क्रियातन्त्र, चर्यातन्त्र, योगतन्त्र, अनुत्तरतन्त्र और अनुत्तर मातृयोगतन्त्र। त्रिपिटकमल[2] ने इनको क्रिया, मूल, चर्या, योग, योगगुरु और अनुत्तरयोग नाम के भागों में बांटा है। दीपंकर श्रीज्ञान ने बोधिपथप्रदीप की [3]स्ववृत्ति में क्रियातन्त्र, चर्यातन्त्र, कल्पतन्त्र[4], उभयतन्त्र, योगतन्त्र, महायोगतन्त्र, अनुत्तरयोगतन्त्र नामक 7 भाँगों में इनको बाँटा है। पंचक्रम में नागार्जुन ने पहले क्रिया, चर्या, योग और अनुत्तर योगतन्त्र नामक चार विभाग कर अन्तिम तन्त्र के पुनः अनु, अति और महायोग नामक तीन भेदकर इनकी संख्या 7 मानी है[5]। बुस्तोन ने क्रिया, चर्या, योगतन्त्र और अनुत्तर योगतन्त्र के अलावा अन्तिम तन्त्र के पितृतन्त्र, मातृतन्त्र, अद्वयतन्त्र नामक तीन भेद कर सम्पूर्ण तन्त्र ग्रन्थों को 7 भागों में विभक्त कर सूत्रीपत्र[6] बनाया है। भोट देश के ञिङ्मा सम्प्रदाय में इन सात तन्त्रों को स्वतन्त्रयान माना गया है तथा पुनः श्रावकयान और पारमितायान को, जो हेतुयान कहलाता है, जोड़ कर 9 यानों की व्यवस्था की गई है[7]।

## तन्त्र-देशना का प्रयोजन

भगवान् बुद्ध सम्पूर्ण मानव जाति का ही नहीं, अपितु प्राणीमात्र का हित एवं उत्थान चाहते थे। विनयपिटक में बुद्ध भिक्षुओं से कहते हैं—"चरथ भिक्खवे चारिकं बहुजनहिताय बहुजनसुखाय लोकानुकम्पाय अत्थाय हिताय सुखाय देवमनुस्सानं" (1.21) आगे चलकर बौद्ध विद्वानों ने भी इसी प्रवृत्ति का अनुसरण किया और सत्त्वों के संग्रह एवं मार्गदर्शन के लिये नाना मतों का प्रतिपादन कर उनका अनुशीलन किया। महायानसूत्रालंकार में कहा है—

दानं समं प्रियाख्यानमर्थचर्या समार्थता।<br>
तद्देशना समादाय स्वानुवृत्तिभिरिष्यते ॥ ( 16.72 )<br>
उपायोऽनुग्रहकरो ग्राहकोऽथ प्रवर्तकः।<br>
तथानुवर्तको ज्ञेयश्चतुःसंग्रहवस्तुतः ॥ ( 16.73 )

अर्थात् विनेय जनों को अनुगृहीत करने के लिये दान देना चाहिये और फिर मीठे वचनों से जैसी शिष्य चाहता है, उसी प्रकार की देशना देनी चाहिये। फिर स्वयं भी उसी का अनुसरण करना

1. तं० गी०, पृ० 5
2. त्रिनयप्रदीप, तं० चु०, पृ० 6-26
3. पृ० 253, धर्मशाला से प्रकाशित।
4. कल्पतन्त्र क्रियातन्त्र का ही एक अंग है, जिन सूत्रों में धारणी विधि बताई गई रहती है, वही कल्पतन्त्र कहलाते हैं।
5. पंचक्रम 1.51
6. जि० 24, पृ० 975
7. त्रिसंवरविनिश्चय, प० 2

चाहिये। जैसे-जैसे विनेय जन आते हैं, वैसे-वैसे उपाय के द्वारा धर्मदेशना की जाती है, अन्यथा हम उन्हें अनुगृहीत नहीं कर सकते। चतुःशतक में भी कहा गया है—

नान्यया भाषया म्लेच्छः शक्यो ग्राहयितुं यथा॥
न लौकिकमृते लोकः शक्यो ग्राहयितुं तथा। (8.19)

विनेय जन को सम्यग् मार्ग में प्रवृत्त कराना ही उपदेश का मुख्य उद्देश्य होना चाहिये। भाषा और विधि-विधान तो मात्र साध्य की प्राप्ति का साधन है, उपाय है, अन्तिम लक्ष्य नहीं। कालचक्र की टीका विमलप्रभा में भी कहा गया है—

येन येन प्रकारेण सत्त्वानां परिपाचनम्।
तेन तेन प्रकारेण कुर्याद् धर्मस्य देशनाम्॥
योगी शब्दापशब्देन धर्मं गृह्णाति यत्नतः।
देशशब्देन लब्धेऽर्थे शास्त्रशब्देन तत्र किम्॥ (पृ० 24)

विनेय जनों की बुद्धि के स्तरों के अनुरूप तन्त्रों की चार प्रकार की देशना की जाती है, जैसे कि—

1—राग के चार स्तर हैं। चार प्रकार से राग का मार्गीकरण किया जाता है। अतः तन्त्रों को चार भागों में विभक्त किया गया है। जैसा कि पहले उद्धृत सम्पुटतन्त्र में बुद्ध ने कहा है—

हासदर्शनपाण्याप्तिः स तु तन्त्रे व्यवस्थितः।
रागश्चैव विरागश्च चर्वयित्वा घुणः स्थितः॥ (6.3 49)

अभिधर्मकोश में भी—

"द्वन्द्वालिङ्गनपाण्याप्तिहसितेक्षणमैथुनाः। (3.69)

इस उक्ति के द्वारा यही अर्थ प्रदर्शित है। इसी तथ्य को बुद्ध ने वज्रहृदयालंकार[1] में भी तन्त्रों के चार भागों में विभक्त करने का कारण बताया है।

2—चार वर्णों के संस्कार और उनकी मनोवृत्ति को ध्यान में रखते हुए बुद्ध ने उनको चार भागों में विभक्त कर देशना की थी। जैसे कि—

(क) सुबाहुपरिपृच्छासूत्र[2] में कहा गया है कि गुह्य तन्त्र की चर्याओं को क्रमशः करने से साधक क्लेशरहित होता है। ब्राह्मण जाति इस प्रकार के बाह्य आचारों पर जोर देती है, तपस्या और दुश्चर्याओं का परित्याग करने को कहती है एवं इसे ही मोक्ष और मुक्ति का मार्ग मानती है। उनकी तरह अन्य जो भी साधक एवं जाति इस प्रकार की चर्याओं को पसन्द करते हैं, उनको अनुगृहीत करने के लिये बुद्ध ने क्रिया तन्त्र की देशना की है।

---

1. कंग्युर, तन्त्र–छ, पृ० 102
2. तं० व०, पृ० 108

(ख) जो लोग दुष्कर तपस्या नहीं करना चाहते और न ही लोक में जुगुप्सित होने वाली चर्याओं को करना चाहते हैं, ऐसे वैश्य वर्ण जैसे विनेय जनों को बुद्ध ने चर्या तन्त्र की देशना की[1]। ये लोग योग तन्त्र की पद्धति के अनुसार आध्यात्मिक पद्धति तक नहीं पहुँच पाते और क्रिया तन्त्र की बाह्य विधियों से भी दूर रहना चाहते हैं। अतः इनके लिये बुद्ध ने चर्यातन्त्र की देशना की, जिसमें उक्त उभयविध तन्त्रों की देशना विद्यमान है। ये लोग चिन्तन में योगतन्त्र की तरह और चर्या में क्रियातन्त्र की तरह साधना करने से उभयतन्त्री कहलाते हैं।

(ग) क्षत्रिय या जो भी मनुष्य तपस्या आदि दुष्कर चर्याओं को करने के इच्छुक नहीं हैं, अर्थात् काम आदि गुणों में लिप्त रहना चाहते हैं, उन्हें उनके शाही ठाट-बाट के अनुरूप ही अभिषेक आदि की विधि बताकर बुद्ध ने योगतन्त्र की देशना की है, ऐसा आर्यत्रैलोक्यविजयनाम वृत्ति[2] में विस्तार से कहा है।

(घ) शूद्र या जो भी व्यक्ति पेयापेय, गम्यागम्य, शुभाशुभादि का भेद किये बिना निर्विकल्प रूप से पंचामृत और पंचमहामांस का भक्षण करने की योग्यता रखते हों, सामान्य भाषा में जो साधक विष्ठा, मूत्र आदि को भी दूध के समान निःसंकोच ग्रहण कर सकते हों, ऐसे साधकों के लिये संध्या भाषा से मुद्रित कर बुद्ध ने अनुत्तर योगतन्त्र की देशना की है। उनके लिये किसी भी प्रकार का बन्धन नहीं है, ऐसा हेवज्रतन्त्र, सम्पुटतन्त्र आदि में अनेक बार आया है।

येन येन हि बध्यन्ते जन्तवो रौद्रकर्मणा।
सोपायेन तु तेनैव मुच्यन्ते भवबन्धनात्॥

(हे० त० 2.2.50)

3—विनेय जनों में चार क्लेशों की प्रधानता होती है। इनका क्षय करने के लिये भी तन्त्रों को चार भागों में विभक्त किया गया है, अतिमूढ़ व्यक्ति के लिये क्रियातन्त्र, अल्पमूढ व्यक्ति के लिये चर्यातन्त्र, मध्यम द्वेष और मोह से युक्त व्यक्ति के लिये योगतन्त्र और अत्यन्त राग-मोह से युक्त विनेय जनों के अनुग्रह हेतु अनुत्तर योगतन्त्र की देशना है[3]।

4—बुद्धि के स्तरों के अनुसार भी चतुर्विध तन्त्रों की देशना है। यथा हीन बुद्धि वालों के लिये क्रियातन्त्र, उससे उच्च के लिये चर्यातन्त्र, श्रेष्ठ के लिये योगतन्त्र, अतितीक्ष्णेन्द्रिय विनेय जनों के लिये अनुत्तर योगतन्त्र की देशना बुद्ध ने की है[4]।

5—चार वासनाओं के क्षय के लिये भी चतुर्विध तन्त्रों की देशना की गई है। जैसे कि काल-चक्र तन्त्र में[5] कहा गया है—

---

1. वैरोचनाभिसंबोधितन्त्र, पृ० 381
2. तं० री०, पृ० 444
3. बुस्तोन, जि० 14, पृ० 863
4. वज्रपञ्जरटीका, पृ० 108
5. विश्वनाथ बनर्जी द्वारा प्रकाशित, पृ० 211

प्रज्ञातन्त्रं हि पूर्वात् पुनरपरमुखादेव योगानुविद्धं
सव्यास्याद् योगतन्त्रं गदति जिनपतिर्वामवक्त्रात् क्रियाद्यम् ।
योगाचारं हि पूर्वात् पुनरपरमुखान्मध्यमं वै समस्तं
सूत्रान्तं सव्यवक्त्राद् गदति सितमुखात् शुद्धवैभाषिकं च ॥ ( 5.84 )

अर्थात् वाम मुख से निद्रा जागृत होने पर निद्रा की वासना से बाह्य जगत् में अभिनिवेश के प्रहाणहेतु क्रियातन्त्र,द क्षिण मुख से स्वप्न की वासना से प्रभावित होकर चित्त में आभासमात्र के अभिनिवेश के त्यागहेतु चर्यातन्त्र, सामने वाले मुख से अतिनिद्रा में रहने की वासना से बाह्य सभी विकल्पों से दूर होकर प्रकट हुए अभिनिवेशों के प्रहाणहेतु योगतन्त्र और पीछे के मुख से वासनावश सभी सूक्ष्म विकल्पों के अभिनिवेश की वासना के प्रहाणहेतु अनुत्तर योगतन्त्र की देशना की गई है ।

6—चार युगों के अनुसार भी चार तन्त्रों की देशना मानी जाती है । जैसे कि सत्ययुग, त्रेता, द्वापर और कलियुग में क्रमशः क्रिया, चर्या, योग और अनुत्तर योगतन्त्र की देशना भगवान् करते हैं[1] ।

7. बौद्धों के वैभाषिक आदि चार सिद्धान्तवादियों को अनुगृहीत करने के लिये भी तन्त्रों के चार विभाग किये गये हैं । जैसे कि वैभाषिकों में बाह्यार्थ की सत्ता स्वीकृत है । उन्हें अनुगृहीत करने के लिये सामने पट-चित्र को बिछाकर और ज्ञानदेव का आह्वान कर उनके हृदय में मन्त्र-न्यास कर स्वयं स्नानादि क्रियाओं से शुद्ध होकर सिद्धि की कामना की जाती है । अतः उनके लिये क्रियातन्त्र हैं । सौत्रान्तिक ग्राह्य-ग्राहक की क्षणिकता को एवं अणु को स्वीकारते हैं । अतः उन्हें अनुगृहीत करने के लिये चर्यातन्त्र है, जिसमें स्वयं समयदेव की भावना कर अपने सम्मुख ज्ञान-सत्त्व का आह्वान कर उसके हृदय में मन्त्र का न्यास कर इष्टदेव को मित्रसदृश मानकर सिद्धि की प्राप्ति करने की विधि बताई है । विज्ञानवादी बाह्यार्थ को न मानकर आभ्यन्तर ग्राह्य-ग्राहक अद्वय स्वसंवेद्य को परमार्थ स्वीकारते हैं । उन लोगों के दर्शन-चिन्तन के अनुरूप स्व-संवेद्य स्वरूप-देव की भावना कर उसमें ज्ञानदेव को विलीन कर मन्त्र की आवृत्ति करने के पश्चात् ज्ञानदेव का विसर्जन करते हैं, जो योगतन्त्र की विधि कहलाती है । माध्यमिक संवृत्ति में विषय-विषयी का द्वैतभाव रहने अथवा स्वीकारने के बाद भी परमार्थ में किसी भी प्रकार की सत्ता नहीं मानते । अतः स्वयं समयदेव की भावना कर उसमें ज्ञानदेव को विलीन कर विसर्जन किये बिना ही स्थित होते हैं, जो अनुत्तर योगतन्त्र की विधि कहलाती है । इस प्रकार देवभावना की विभिन्न चार विधियों के द्वारा भी तन्त्रशास्त्र को चार भागों में विभक्त किया गया है । ऐसा नागार्जुन आदि सिद्धगण स्वीकारते हैं । तिब्बती विद्वानों की भी यही मान्यता है[2] ।

## तन्त्र-देशना का त्रिपिटक में अन्तर्भाव

क्या भगवान् बुद्ध द्वारा उपदिष्ट सभी वचन त्रिपिटक में संगृहीत हैं ? सूत्रालंकार में इसका उत्तर दिया गया है—

---

1. बुस्तोन, जि० 14, पृ० 864
2. बुस्तोन, जि० 14, पृ० 898

पिटकत्रयं द्वयं वा संग्रहतः कारणैर्नवभिरिष्टम् ।
वासनबोधनशमनप्रतिवेधैस्तद्विमोचयति ॥ ( 1.11 )

अर्थात् सभी द्वादश प्रवचन (सूत्र, गेय, व्याकरण, गाथा, उदान, जातक, वैपुल्य, अद्भुत, धर्म आदि) तीन पिटकों में संगृहीत हैं, जिन्हें नौ कारणों से सिद्ध किया गया है। तो क्या तन्त्र भी इन्हीं तीन पिटकों में संगृहीत हैं ? इस विषय पर विद्वानों का मतवैभिन्य है। जैसे कि वसुबन्धु अभिधर्मकोश में कहते है—

धर्मस्कन्धसहस्राणि यान्यशीतिं जगौ मुनिः ।
तानि वाङ्नाम वेत्येषां रूपसंस्कारसंग्रहः ॥ (1.25)
शास्त्रप्रमाण इत्येके स्कन्धादीनां कथैकशः ।
चरितप्रतिपक्षस्तु धर्मस्कन्धोऽनुवर्णितः ॥ (1.26)

अर्थात् 80 हजार धर्मस्कन्धों की बुद्ध ने देशना की थी। उसका क्या स्वरूप होना चाहिये ? इसका निर्णय यहाँ नहीं करना है, अपितु धर्मस्कन्ध किसे कहते हैं ? इस पर यहाँ विचार किया जायगा, जिससे बुद्ध द्वारा किये गये 80 हजार धर्मस्कन्धों के प्रवचन का आशय प्रतीत हो तथा पिटक व्यवस्था पर भी प्रकाश पड़ सके। इस तथ्य को अभिधर्मकोश की व्याख्या में स्पष्ट किया गया है। धर्मस्कन्ध का प्रमाण क्या है ? कुछ के अनुसार इसका वही प्रमाण है, जो शास्त्र का प्रमाण है। अर्थात् धर्मस्कन्धसंज्ञक अभिधर्मशास्त्र का प्रमाण 6 हजार गाथाएँ हैं। कुछ स्कन्धों की एक-एक गाथा कथा एक-एक धर्मस्कन्ध है। एक दूसरे मत के अनुसार स्कन्ध, आयतन, धातु, प्रतीत्यसमुत्पाद, आर्यसत्य, आहार, ध्यान, अप्रमाण, आरूप्य, विमोक्ष, प्रणिधिज्ञान आदि एक-एक आख्यान एक-एक धर्मस्कन्ध हैं।

वसुबन्धु अपने मत को दर्शाते हुए कहते हैं कि प्रत्येक धर्मस्कन्ध एक-एक चरित के विनेय जन के प्रतिपक्ष के लिये अनुवर्णित है। अतः चरित के भेद से सत्त्वों की संख्या 80 हजार है। कोई रागचरित है, कोई द्वेषचरित, तो कोई मोहचरित और कोई मानचरित। भगवान् ने 80 हजार धर्मस्कन्धों की इन सत्त्वों के क्लेश के प्रतिपक्ष में देशना की है[1]।

महायानी 84 हजार धर्मस्कन्धों को मानते हैं और कहते हैं कि वे तत्त्व के साक्षात्कार-हेतु उपदिष्ट हैं[2]। चीनी भाषा से अनूदित (क्रूपोत्र्हण सूत्र)[3] में महायानियों के अनन्त धर्मस्कन्ध होने की बात कही गयी है और कहा है कि देवदत्त को 5 हजार हाथी के बोझे के बराबर प्रमाण वाले सूत्र-ग्रन्थ कण्ठस्थ थे। इससे सिद्ध होता है कि पारमितायान में सूत्र-ग्रन्थों को संख्या अनन्त थी[4]।

वज्रयान में भी राग के दमन हेतु 21 हजार विनयपिटक, द्वेष के दमन के लिये 21 हजार सूत्रपिटक, मोह के प्रतिपक्ष में 21 हजार अभिधर्मपिटक तथा सामान्य रूप से सभी आवरणों के क्षय हेतु 21 हजार चतुर्थपिटक, अर्थात् 84 हजार धर्मस्कन्धों की बुद्ध की देशना मानी जाती है[5]।

---

1. अभिधर्मकोश, हिन्दी व्याख्या, पृ० 40
2. चर्यागीतिकोश, पृ० 22
3. डीनलन सब पही दो।
4. ज्ञेयकोश, जि० 2, पृ० 366
5. कुनजेद ग्यल्पो धर्मश्री द्वारा कल्पमञ्जरी में उद्धृत, पृ० 7

तन्त्रग्रन्थ चतुर्थ पिटक अथवा सूत्रान्त कहलाते हैं। मंजुश्रीमूलकल्प में बताया गया है—

यो हीमं सूत्रवरं मुख्यं धर्मकोशं जिनोर्जितम्।
प्रतिक्षेप्तारो भुवि मर्त्या वा अवीचौ नरकान्तकौ॥ (54.75)

पुनः वहीं कहा गया है—

यत्र तत्र गतिर्याति कुमतिस्तत्र जायते।
प्रतिक्षेप्तादिदं सूत्रं तत्र तत्रोपपद्यते॥ (54.81)

अर्थात् तन्त्र को सूत्र या सूत्रान्त पिटक के अन्तर्गत माना है। गुह्यसिद्धि में भी कहा गया है—

क्रियाचर्यादिभेदेन सूत्रान्तपिटकादिभिः।
एवमेव परं शुद्धं नैकाकारं व्यवस्थितम्॥ (1 29)

प्रज्ञोपायविनिश्चयसिद्धि में भी बताया गया है—

तथा त्र्यध्वसम्बुद्धैर्जगदानन्दकारकैः।
आख्यातोऽनेकसूत्रान्तमन्त्रचर्यादिषु क्रमात्॥ (2.4)

अतः चौथा पिटक सूत्रान्त हो सकता है, क्योंकि अन्य विद्वानों ने भी तन्त्र को सूत्रान्त-पिटक अथवा विद्याधरपिटक आदि के अन्तर्गत माना है। श्रद्धाकर वर्मा[1] ने कहा है कि मन्त्रयान त्रिपिटक में सम्मिलित नहीं होगा, अपितु यह विद्याधरपिटक कहलायेगा, क्योंकि यह महायानियों का पिटक है और इस पिटक का अपना विशेष स्थान है। इसमें विद्याधर पद की प्राप्ति के लिये अनेक उपाय प्रतिपादित किये गये हैं। अतः चतुर्थ पिटक एवं विद्याधरपिटक कहलाता है। जैसे विनयपिटक को धारण करने वाला विनयधर और सूत्रपिटक को धारण करने वाला सूत्रधर आदि कहलाते हैं, वैसे ही विद्याधरपिटक को धारण करने वाला विद्याधर कहलाता है। इसी अभिप्राय को बुद्धगुह्य ने भी कहा है कि यह देव और मन्त्र का अभिन्न रूप से प्रतिपादन करता है, अतः यह विद्याधरपिटक कहलाता है। अभयाकर गुप्त ने भी सुबाहु-परिपृच्छासूत्र को उद्धृत करते हुए कहा है कि[2] देव और असुरों के कल्याण हेतु गुह्यमन्त्र, विद्यामन्त्र आदि अनेक भेद-उपभेदों में 5 लाख से भी अधिक विद्याधरपिटकों का बुद्ध ने आख्यान किया तथा इसको चतुर्थ पिटक कहते हैं। शान्तिपाद अनेक तन्त्रों का उपदेश वैपुल्य सूत्रों में होने से उनको सूत्रपिटक में सम्मिलित मानते हैं तथा कहते हैं कि द्वादश प्रवचन धर्मों में देशित होने से ये सूत्र हैं। योगरत्नमाला में भी—"अवदानशतकत्रिदण्डकमालादिकं सूत्रान्तमिति अनभिगम्भीराणि सूत्राणि सूत्रान्तानि एकगाथा-चतुर्गाथा-उपधारिणी-षण्मुखी-भद्रचर्या-ललितविस्तर-दशभूमिकादीनि"[3] आदि कहा है।

---

1. योगावतार, तं० चु०, पृ० 211
2. टं०, शु०, पृ० 97
3. हेवज्रयोगरत्नमाला, भा० 2, पृ० 156 स्नेल०।

सामान्यतः हम बुद्ध की शिक्षाओं को शील, समाधि और प्रज्ञा नामक तीन भागों में विभक्त कर त्रिपिटकों की व्याख्या करते हैं, तो तन्त्र भी तीनों पिटकों में अभिधेय की दृष्टि से सम्मिलित हो जाते हैं। जैसे कि तन्त्रों में जहाँ समय-संवरों का निदर्शन हो, वह विनयपिटक में; धर्मों के स्वलक्षण और सामान्य लक्षणों का जहाँ प्रतिपादन हुआ हो, वह अभिधर्मपिटक में और गूढार्थ (समाधि) आदि का जहाँ प्रतिपादन हुआ हो, वह सूत्रपिटक में संगृहीत होगा[1]।

अभिधान की दृष्टि से विद्वानों ने तन्त्रों का निम्नलिखित वर्गीकरण किया है—बुस्तोन ने मूलतन्त्र, उत्तरतन्त्र, उत्तरोत्तरतन्त्र, संग्रहतन्त्र, व्याख्यातन्त्र, उत्तरिकतन्त्र और सभागीयतन्त्र के नाम से तन्त्रों को सात भागों में बाँटा है। उदाहरण के लिये चक्रसंवर का एक लाख परिच्छेद वाला ग्रन्थ मूलतन्त्र, एक लाख श्लोकों वाला उत्तरतन्त्र, 51 परिच्छेदों वाला उत्तरोत्तरतन्त्र, योगिनीसंचर्या संग्रहतन्त्र, वज्रडाकार्णव व्याख्यातन्त्र, बुद्धकपाल उत्तरिकतन्त्र तथा सम्पुटोद्भव सभागीयतन्त्र है[2]।

पद्मकरपो तन्त्र में प्रवेशभेद के अनुसार मूलतन्त्र, परोक्षातन्त्र, उत्तरतन्त्र, उत्तरोत्तरतन्त्र, व्याख्यातन्त्र, गर्भतन्त्र, फलतन्त्र और अतिअद्भुततन्त्र के नाम से तन्त्रों को आठ भाँगों में बाँटते हैं[3]।

सोदनम चेमो ने[4] मूलतन्त्र, संग्रहतन्त्र, व्याख्यातन्त्र, उत्तरतन्त्र, उत्तरोत्तरतन्त्र नाम के पाँच भेद किये हैं। वह मूलतन्त्र है, जिसका आधार बनाकर व्याख्या की जाती है। व्याख्यानात्मक ग्रन्थ व्याख्यातन्त्र कहलाते हैं। दोनों के दो-दो भेद हैं, यथा—

(क) मूल विस्तारतन्त्र और मूल संग्रहतन्त्र।

(ख) सामान्य व्याख्यातन्त्र और असामान्य व्याख्यातन्त्र।

मूल विस्तारतन्त्र उस तन्त्र को कहते हैं, जिसका उपदेश स्वयं बुद्ध ने साक्षात् विनेय जनों के हित में दिया है। मूल संग्रहतन्त्र उसे कहते हैं, जो भविष्य में आने वाले शिष्यों के प्रयोजनार्थ उपदिष्ट होता है। विभिन्न तन्त्रों के आशयों को स्पष्ट करने वाला तन्त्र सामान्य व्याख्यातन्त्र कहलाता है। जो किसी विशेष मूलतन्त्र के आशयों को स्पष्ट करता हो, वह असामान्य व्याख्यातन्त्र कहलाता है।

व्याख्यातन्त्र के छः प्रयोजन होते हैं—1. यह मूलतन्त्र के अस्पष्ट वचनों को स्पष्ट करता है, 2. अपूर्ण विषय की पूर्ति करता है, 3. विभिन्न विधियों का प्रतिपादन करता है, 4. संक्षिप्त विषयों का विस्तार करता है, 5. सारांश का बोध कराता है, 6. शब्द और अर्थ की स्पष्ट व्याख्या करता है। ये भेद केवल अनुत्तरतन्त्र के ग्रन्थों में मिलते हैं। क्रिया आदि तन्त्रों में सभी भेद उपलब्ध नहीं

---

1. बुस्तोन, जि० 15, पृ० 124
2. बुस्तोन, जि० 4, पृ० 48
3. कबुम, जि० 11, पृ० 131
4. सामान्यतन्त्र, पत्र 36

होते। जैसे क्रियातन्त्र में मूलतन्त्र, उत्तरतन्त्र, उत्तरोत्तरतन्त्र और व्याख्यातन्त्र नामक चार भेद मिलते हैं[1]। चर्यातन्त्र में मूलतन्त्र और उत्तरोत्तरतन्त्र दो भेद हैं[2]। योगतन्त्र में मूलतन्त्र, उत्तरतन्त्र और व्याख्यातन्त्र तीन भेद मिलते हैं[3]। खसडुप् जे ने योगतन्त्र में उत्तरतन्त्र की जगह सभागीय तन्त्र को गिना है[4]।

## बुद्धत्व प्राप्ति के विभिन्न मार्ग

भगवान् बुद्ध ने विभिन्न प्रकार के विनेय जनों को अपने-अपने अध्याशय, अभिरुचि और सामर्थ्य के अनुसार समय-समय पर नाना प्रकार के उपायों से युक्त विभिन्न प्रकार के धर्मों का उपदेश किया। बुद्ध ने जिन शिष्यों को जिस उपाय एवं मार्ग की देशना की, स्वयं बुद्ध ने भी उसी मार्ग का अनुगमन कर बुद्धत्व की प्राप्ति को स्वीकार किया, जिससे कि विनेय जन उस मार्ग का निष्ठा एवं समर्पित भावना से अनुशीलन करें। इसमें कोई सन्देह नहीं कि श्रावकयानी, महायानी और वज्रयानी अपनी-अपनी विधियों एवं मार्गों के अनुसार ही बुद्धत्व को स्वीकार करें तथा स्वतन्त्र एक व्यवस्था का प्रतिपादन करें।

1. श्रावकयानी अभिधर्मकोश[5] के अनुसार बुद्ध अनेक कल्पों के पूर्व ही बोधि को प्राप्त कर चुके हैं। वे सिद्धार्थ के पुनः संसार में जन्म, गृहत्याग, अभिनिष्क्रमण, तपस्या, बोधिलाभ करने आदि को बुद्ध की लीला के रूप में नहीं स्वीकारते, अपितु असंख्य कल्पों में पुण्यसंभार और ज्ञानसंभार का संचय कर वैशाख पूर्णिमा के दिन 4 यामों में क्रमशः प्रयोगमार्ग, दर्शनमार्ग और भावनामार्ग का साक्षात्कार कर उषाकाल में बुद्धत्व को प्राप्ति किया मानते हैं।

2. महायानी उत्तरतन्त्र[6] में कहे अनुसार बुद्ध का बोधगया में बुद्धत्व प्राप्त करना नेयार्थ मात्र था. नीतार्थ में बुद्ध पहले से ही बुद्ध हैं, लेकिन महायानी बुद्ध को नामसंगीति[7] में कहे अनुरूप अहेतुक या आदिबुद्ध की तरह नहीं कहते, अपितु बोधिचित्त उत्पन्न कर क्रमशः महायान का अनुशीलन कर तीन असंख्य कल्पों के बाद बुद्धत्व को प्राप्त किया मानते हैं। श्रावक-यानी अपने अनुशीलन मार्ग द्वारा और महायानी अपने मार्ग का अनुशीलन कर बोधि प्राप्त किया मानते हैं। जैसे कि विशेषस्तव[8] में बुद्ध को संबोधित कर कहा गया है कि आप जिस मार्ग का अनुगमन करके बुद्धत्व को प्राप्त करते हैं, उसी मार्ग को आप अपने शिष्यों को भी बताते हैं।

---

1. बुस्तोन, जि० 24, पृ० 475
2. वहीं, पृ० 977
3. वहीं, पृ० 985
4. सामान्यतन्त्र, पृ० 79
5. एकैकं पुण्यशतजम् असंख्ये यत्र यान्त्यजाः।
   विपश्यी दीपकृद् राजशिल्पी शाक्यमुनिः पुरा ॥ (4.110)
6. महाकरुणया कृत्स्नं लोकमालोक्य लोकवित्।
   धर्मकायादविरलं निर्माणैश्चित्ररूपिभिः ॥ (2.52)
7. अनादिनिधनो बुद्ध आदिबुद्धो निरन्वयः ॥ (100) आदि
8. 29 वां श्लोक।

## तन्त्र-देशना के भेद

महायान को पारमितानय और मन्त्रनय नामक दो भागों में विभक्त किया जाता है और मन्त्रनय के पुनः क्रिया, चर्या, योग और अनुत्तर योगतन्त्र नामक चार भेद हैं। मन्त्रयान के इन चार भेदों में भी बुद्ध की बोधिप्राप्ति की विधि तथा धर्मचक्र प्रवर्तन की विधि में भिन्नता है।

क्रियातन्त्र—क्रियातन्त्र के अनुसार तथागत सर्वपुष्पनिर्देश बोधिचित्त का उत्पाद कर मन्त्र की चर्या करते हैं[1]। बुद्ध के गुणों को अवधि नहीं है। अनन्त कल्पों में मन्त्र का अनुशीलन कर पुण्य और ज्ञान का संचय करते हुए तथागत पूर्णकश्यप लोक में आते समय ब्राह्मणपुत्र के गुरु होने के अन्तराल तक पुण्य का संचय करते हैं और उसके पश्चात् वहीं से मृत्यु प्राप्त कर तुषित लोक में श्वेतकेतु के रूप में जन्म लेकर देवयोनियों को धर्म का उपदेश करते हैं। उसके पश्चात् मनुष्यलोक में जन्म लेकर मनुष्ययोनियों के कल्याणार्थ मार्गदर्शन करते हैं। मंजुश्रीमूलकल्प में यह विषय विस्तार से चर्चित है[2]। बुद्ध की लीलाओं में प्राय: सभी मतों में समानता दिखाई देती है, मात्र—

मोरण(मारेण) बहुधा विघ्ना अनेकाकारसुयोजिता: ।<br>
भग्नसैन्य: परावृत्य गतोऽसौ स्वभवनं पुन: ॥ (53.33)

अर्थात् अनुत्तर तन्त्र[3] के अनुसार कृष्णयमारि के विनेय जनों को बोधगया में मारों को नाश करते समय ही वज्रपाणि आदि को देशना करते हुए आज्ञा दी। क्रियातन्त्र[4] के अनुसार भगवान् ने प्रथम धर्मचक्र प्रवर्तन के पश्चात् काशी से श्रावस्ती जाकर वहीं प्रातिहार्य का प्रदर्शन किया था। यही बात आटनाटीयसूत्र में भी आती है[5]। प्रातहार्य के बाद श्रावस्ती से बुद्ध अपनी माता को धर्मोपदेश देने हेतु त्रायस्त्रिंशक लोक में गये थे[6]। वहाँ तीन महीने तक रहकर उपोसथ किया और समय-समय पर वहाँ से अकनिष्ठ, तुषित और ब्रह्मलोक आदि में जाकर तन्त्र की देशना की। वहाँ से क्रमशः तीन महीने के पश्चात् भूमिलोक में आकर मगध, श्रावस्ती आदि में जाकर क्रियातन्त्र की देशना की थी। जैसे सुवर्णप्रभसूत्र का गृध्रकूट में, तथागतगर्भ का सागरके किनारे, सर्वधर्मगुणव्यूह-राजनाम धारणी का वेणुवन में उपदेश किया था। इस प्रकार क्रियातन्त्र के अनेक धारणी, कल्प, मन्त्र, सूत्र और व्याख्यातन्त्रों का बुद्ध ने देव और मनुष्य लोक में पात्रों की योग्यता के अनुसार उपदेश किया था।

---

1. बुद्धभगवत्शताष्टनाम-धारणी, कन्ग्यर तन्त्र 'न', पृ० 36
2. मंजुश्रीमूलकल्प, 53.24 से 54 तक।
3. "भगवत्याभिसम्बुद्धा महान्ति भयानि अनेकानि मारबलसहितानि उद्धूलितानि भगवतो महामुनिबोधिं घातयितुं तस्मिन् समये मारपराजयं नाम समाधिं समापद्य भगवता महायमारि-क्रोधस्वकायवाक्चित्तवज्रेभ्यो निश्चरितकाम:" आदि कहा है। 18 वां पटल।
4. तीर्थिकानां तथा वर्ज्या प्रातिहार्यैविकुर्वणैः ।<br>
सांकाश्ये तथा कृत्वा ऋद्धिर्जनपदे तदा ॥ (मंजुश्रीमूलकल्प, 53.46)
5. दीघनिकाय, 3 भाग, पथिकवग्गो ( 9 वां सूत्र, पृ० 150 )।
6. त्रयस्त्रिंशेषु देवेषु शक्र संयोज्य धर्मताम् ।<br>
अकनिष्ठाद्यान् तथा देवान् ब्रह्मादीशपुरन्दरान् ॥ (मंजुश्रीमूलकल्प, 53.48)

**चर्यातन्त्र**—चर्यातन्त्र के अनुसार बुद्ध ने सर्वप्रथम तथागत पुष्प-आभाष के सम्मुख बोधिचित्त उत्पाद किया और मन्त्रनय की चर्या करने के लिये तथागतों से भविष्यवाणी प्राप्त कर मन्त्रमार्ग के अनुसार पुण्य और ज्ञान का संभार किया था[1] । जहाँ क्रियातन्त्र में बुद्धभगवत्‌शताष्टधारणी आदि की साधना एवं आवृत्ति करते थे, वहीं चर्यातन्त्र के अनुसार महावैरोचनाभिसम्बोधिविकुर्विताधिष्ठानवैपुल्यसूत्रेन्द्रराजनामधर्मपर्याय[2] नामक ग्रन्थ में वज्रपाणि द्वारा भगवान् वैरोचन से ज्ञान तथा बोधि के हेतु, मूल और पर्यन्तपद के बारे में प्रश्न करते समय कहते हैं कि हेतु बोधिचित्त है, मूल करुणा है और पर्यन्त उपाय है । वहीं बोधिचित्त को स्पष्ट करते हुए वे कहते हैं कि सम्यग् यथावत् स्वचित्त का ज्ञान ही बोधि है और यही बोधिचित्त भी है । अतः हे वज्रपाणि बोधि और सर्वज्ञता के लिये स्वचित्त का पूर्ण रूप से निरीक्षण करो । ऐसा कहते हुए वे बोधिचित्त के साक्षात्कार पर बल देते हैं । उसी प्रकार [3]वज्रशेखरमहागुह्ययोगतन्त्र में भी कहा गया है कि भगवान् बुद्ध आदिकाल में बोधिचित्त ग्रहण कर बोधिसत्त्व बने और द्वैपुण्य का संचय कर प्रज्ञा की पूर्णता को प्राप्त कर लेने के बाद पटल अभिषेक को प्राप्त कर अकनिष्ठ मनोमय स्थान में स्थित होकर पाँच अभिसंबोधियों के द्वारा बुद्धत्व लाभ किया और अकनिष्ठ भुवन में वैरोचन सामान्य महायानतन्त्र, चर्यातन्त्र, वज्रपटाभिषेक मूलतन्त्र का उपदेश किया और फिर परनिर्माणवशवर्तिन् में आर्य-अचल-महाक्रोधराज-सर्वतथागतबल-अपरिमितवीरविनयस्वव्याख्यातनाम कल्प की देशना की । उसके पश्चात् मनुष्य लोक में पैदा होकर महायानियों की हो भाँति सारनाथ, गृध्रकूट आदि क्षेत्रोंमें धर्मचक्र प्रवर्तन किया, ऐसा स्वीकारते हैं[4] । चर्यातन्त्रों में बोधिचित्तोत्पाद की प्रक्रिया क्रियातन्त्र सदृश मानी जाती है और बोधि की प्राप्ति योगतन्त्र के अनुसार । इस लिये कुछ विद्वान् चर्यातन्त्र को उभयतन्त्र की संज्ञा भी देते हैं ।

**योगतन्त्र**—तत्त्वसंग्रह के प्रथम परिच्छेद वज्रधातुमण्डलविधि में—"अथ सर्वार्थसिद्धिबोधिसत्त्वो महासत्त्वः सर्वतथागतचोदितः समानस्तत आस्फारणसमाधितो व्युत्थाय" आदि वचनों के द्वारा बुद्ध की प्राप्ति के बारे में विस्तार से कहा गया है[5] । वहां पांच अभिसंबोधियों द्वारा बुद्धत्व प्राप्त करने के पश्चात् सभी तथागतों ने बुद्ध को अभिषेक और धर्मप्रवचन की अनुज्ञा दी और उनका निर्माणकाय सुमेरु पर्वत पर जाकर मूलतन्त्र, उत्तरतन्त्र और त्रिलोकविजय आदि योगतन्त्रों की देशना कर वहाँ से परनिर्माणवशवर्तिन् में आकर परमाद्यतन्त्र का उपदेश दिया और आनन्दवन में चर्यातन्त्र का उपदेश कर निर्माणकाय का आभास संग्रह कर अकनिष्ठ भुवन में स्थित तथागत

---

1. आर्यसर्वतथागताधिष्ठानसत्त्वालोकनबुद्धक्षेत्रनिर्देशनव्यूहनाम महायानसूत्र, दरथङ कं० जि० 33, पृ० 994
2. दर० जि० 30, पृ० 306
3. वहीं, पृ० 1061
4. वहीं, पृ० 1061
5. तत्त्वसंग्रह, पृ० 4

वैरोचन में विलीन हो गये। पुन: वहाँ से 12 लीलाओं का नेयार्थ में प्रदर्शन करते हुए जम्बूद्वीप में उत्पन्न होकर विभिन्न ज्ञानों की देशना की।

इसी तथ्य को लेकर आचार्य शाक्यमित्र कहते हैं कि शुद्धोदन के पुत्र सिद्धार्थ ने उरुवेला नदी के तट पर तपस्या करते समय विपाककाय को वहीं छोड़कर सूक्ष्म काय से अकनिष्ठ भुवन में जा कर वहां पाँच अभिसंबोधियों द्वारा बोधि को प्राप्त कर सुमेरु पर्वत पर योगतन्त्र का उपदेश कर पुन: विपाक काय में प्रविष्ट होकर बोधगया में बुद्धत्व को प्राप्त किया। आनन्दगर्भ के अनुसार बुद्ध असंख्य कल्प पूर्व ही अभिसंबोधि प्राप्त कर लेते हैं, अत: वे शाक्य कुल में उत्पन्न हुए। सिद्धार्थ को बोधिसत्त्व के रूप में नहीं मानते और शाक्यमित्र के मत का खण्डन करते हैं। ये बुद्ध को पहले अकनिष्ठ भुवन में बोधि प्राप्त हुई, ऐसा मानते हैं तथा उसके बाद शाक्य कुल में उत्पन्न होकर बुद्धत्व प्राप्ति करने को निर्माणकाय की लीला एव नेयार्थ स्वीकारते हैं[1]।

**अनुत्तरतन्त्र**

अनुत्तरतन्त्र को पितृतन्त्र, मातृतन्त्र और अद्वयतन्त्र नामक तीन भागों में विभक्त किया जाता है और तीनों को देशना के सम्बन्ध में मतवैभिन्न्य है। लेकिन बुद्धत्व की प्राप्ति के सम्बन्ध में प्राय: हम सम्पुटतन्त्र[2] का अनुसरण कर सामान्य अनुत्तरतन्त्र के पक्ष का प्रतिपादन कर सकते हैं। इसके अनुसार बुद्ध एक ही समय में कहीं बोधिचित्त का उत्पाद करते हुए, कहीं देवलोक से चंक्रमण करते हुए, तो कहीं धर्मचक्र का प्रवर्तन करते हुए दिखलाई देते हैं। अत: इन सबको किसी एक विशेष क्रम या व्यवस्था के अन्तर्गत व्यक्त नहीं किया जा सकता।

**(क) पितृतन्त्र**

पितृतन्त्र गुह्यसमाज की देशना के सम्बन्ध में भी अनेक मतमतान्तर हैं। उनमें से यहाँ एक दो मतों को दिया जायगा। आनन्दगर्भ गुह्यसमाजपंजिका में कहते हैं कि बुद्ध वैष्णव आदि महारागियों (कामुकों) को उपदेश करते है[3]। तिब्बत के महान् सिद्धाचार्य बुस्तोन भी मानते हैं कि बुद्ध ने वैष्णव तन्त्रों का अत्यधिक अभिनिवेश रखने वालों को अनुगृहीत करने के लिये परनिर्माण-वशवर्तिन् आदि में गुह्यसमाज का उपदेश किया[4]।

पण्डित अलंकलश श्रीवज्रमालामहायोगतन्त्रटीका गम्भीरार्थदीपिका[5] में कहते हैं कि भगवान् वज्रधर के निर्माणकाय सिद्धार्थ को नैरंजना नदी के किनारे आकाशव्याप्ति नामक समाधि को ही

---

1. बुस्तोन, जि॰ 14, पृ॰ 930
2. क्वचिद्बोधिमहाचित्तं क्वचिच्चर्या यथानुगा।
   क्वचित् तुषितदेवेषु चङ्क्रमणमुत्तमम् ॥
   क्वचिज्जातिविशुद्धा क्वचिन्निष्क्रमणं स्फुटम्।
   क्वचिद् बोधिमहायात्रा क्वचिन्मारपराजय: ॥ ( पृ॰ 253 )
3. तं॰ बो॰, पृ॰ 4
4. जि॰ 14, पृ॰ 937
5. कं॰ गी॰ पृ॰ 1

बोधि मानकर समाहित अवस्था में वहाँ देखकर अकनिष्ठ, रत्नसंभव, सुखावती आदि शुद्ध क्षेत्रों से तथागत आकर उन्हें (सिद्धार्थ को) मिथ्या ध्यान के बारे में स्पष्टीकरण करते हैं। उस समय उनके "ॐ सर्वतथागतकायवाक्चित्तप्रणमेन वज्रबन्धनं करोमि" ऐसा कहने पर तथागतों ने अभिषिक्त किया और ध्यानत्रय, शतकुलभेद और पंचक्रम आदि का उपदेश किया। इसके बाद वे अपने-अपने क्षेत्रों में चले गये। सिद्धार्थ ने उन तथागतों द्वारा उपदिष्ट मार्गका अनुकरण कर बोधि को प्राप्त किया और वहां से सूक्ष्मकाय द्वारा तुषित लोक में जाकर स्वकाय महाभूतों से रत्नविमान निर्मित किया और अपने ही पंच स्कन्धों को पांच तथागतों में परिवर्तित कर तथा भूतों को लोचना, मामकी आदि में विकुर्वित कर कामुकों को राग के मार्गीकरण के लिये गुह्यसमाजमहातन्त्रपञ्चविंशशतक का उपदेश किया और पुनः उसके बाद पांच काषायिक प्राणियों (आयु, दृष्टि, क्लेश, काल और भाग्य) के लिये अनुचरों द्वारा विनती करने पर अष्टादश परिच्छेद युक्त गुह्यसमाजतन्त्र की देशना की। क्रमशः गुह्यसमाज के संग्रहकर्ता वज्रपाणि, मंजुश्री आदि की परम्परा से यह जम्बूद्वीप में फैला।

भोट परम्परा के अनुसार माना जाता है कि गुह्यसमाज की देशना स्वयं बुद्ध ने ओड़ियान के राजा इन्द्रभूति को की। उनका कहना है कि भगवान् बुद्ध को श्रावकों के साथ आकाश मार्ग से जाते देखकर राजा ने अपने मन्त्रियों से उनके बारे में जानना चाहा तो पता चला कि यह शाक्यमुनि के श्रावक हैं। उससे प्रभावित होकर उन्होंने भगवान् सहित श्रावकों को भोज में आमन्त्रित किया और आने पर राजा ने स्वयं को भी सद्धर्म में अनुगृहीत करने के लिये बुद्ध से प्रार्थना की। बुद्ध के गृहस्थाश्रम का त्याग करने के लिये कहने पर राजा ने उत्तर दिया कि काम गुणों का त्याग कर तो मैं मोक्ष की भी कामना नहीं कर सकता। यदि इसी सांसारिकता में रह कर सम्भव हो तो अनुगृहीत करें। उसके ऐसा कहने पर राजा को तन्त्र का योग्य पात्र देखकर तत्क्षण श्रावकों को अन्तर्हित कर स्वयं बुद्ध गुह्यसमाज में प्रकट होकर इन्द्रभूति को दीक्षित किया। अभिषेक मात्र से वे संबोधि को प्राप्त हुए। उसके पश्चात् पर्वतों में श्रेष्ठ, देव-देवियों के निवास के प्रधान केन्द्र अलकावती प्रासाद में वज्रपाणि से सुनकर बोधिसत्त्वों ने गुह्यसमाज को लिपिबद्ध किया और स्वयंभू प्रासाद गन्धोला में रखकर डाकिनीश्वर अभिरति आदि को अभिषेक के उपरान्त उपदेश देकर बाद में आने वाले सिद्धों एवं संग्रहकर्ताओं के नामों की भविष्यवाणी की[1]।

**मातृतन्त्र**

आचार्य कामधेनु हेवज्रपदोद्धारणनाम पंजिका में बताते हैं कि मातृतन्त्र में प्रधान हेवज्रतन्त्र की देशना भगवान् तथागत के निर्माणकाय द्वारा 32 वर्ष तक जम्बू द्वीप में निवास करते समय हेवज्र के संग्रहकर्ता बोधिसत्त्व वज्रगर्भ को मगध में की गई। वहीं पर "एकस्मिन् काले मया श्रुतम्" की व्याख्या करते हुए यह स्पष्ट लिखा गया है कि इसका उपदेश किसी परम्परा द्वारा न होकर स्वयं बुद्ध द्वारा सीधा वज्रगर्भ को किया गया है[2]। बुस्तोन ने सामान्य तन्त्र व्यवस्था[3] में हेवज्र की बृह-

---

1. इन्द्रभूति द्वारा विरचित श्रीचक्रसंवरतन्त्रराजसंवरसमुच्चयनामवृत्ति में भी ऐसा ही आया है।
2. तं० च०, पृ० 4
3. जि० 14, पृ० 942

ट्टीका एवं व्याख्यातन्त्र वज्रमाला का वचन उद्धृत करते हुए कहा है कि चक्रसंवर की देशना के पश्चात् निर्माणकाय द्वारा मगध में चार मारों का नाश करते समय जम्बू द्वीप में हेवज्रतन्त्र की देशना की। हेवज्रतन्त्र के प्रायः सभी व्याख्या एवं टीका ग्रन्थों में किस स्थान पर देशना की, इसका स्पष्ट निर्देश नहीं है।

**अद्वयतन्त्र**

अद्वयतन्त्र में भी कालचक्र, मायाजाल आदि अनेक तन्त्र आते हैं। उनमें से यहाँ कालचक्र की देशना के बारे में देखें, तो परमाद्यतन्त्र में कहा गया है—

गृध्रकूटे यथाशास्त्रं प्रज्ञापारमितानये।
तथा मन्त्रनये प्रोक्ता श्रीधान्ये धर्मदेशना॥ (से० टी०, पृ० 3)

नाड़पाद ने भी सेकोद्देश[1] की टीका में कालचक्र की देशना धान्यकटक (अमरावती) में हुई, ऐसा कहा है। नामसंगीतिटिप्पणी अमृतकणिका में भी कहा गया है—"इह खलु श्रीधान्यकटके महाचैत्यस्थाने नानातन्त्रश्रवणार्थिभिरध्येषितः श्रीशाक्यसिंहो नाम बुद्धो भगवान् चैत्रपूर्णिमायां श्रीधर्मधातुवागीश्वरमण्डलं तदुपरि श्रीमान् नक्षत्रमण्डलमादिबद्धं विस्फार्य तस्मिन्नेव दिने बुद्धाभिषेकं दत्त्वा देवादिभ्यः सर्वमन्त्रनीतिबृहल्लघुतन्त्रभेदेन देशितवान्"। अर्थात् वैशाख पूर्णिमा को बुद्धत्व प्राप्त कर श्रावकयान के मतानुसार त्रियान की देशना के पश्चात् माघ पूर्णिमा को भगवान् बुद्ध ने गृध्रकूट पर पारमितायान की देशना की। उसी समय अतितीव्र इन्द्रियजनों के लिये धान्यकटक में स्वयं कालचक्र के रूप में प्रकट होकर मूलतन्त्र द्वादशशतक का उपदेश दिया। मूल कालचक्रतन्त्र की देशना के लिये विनयपूर्वक प्रार्थना करने वाले शम्भल देश के राजा सुचन्द्र ने तन्त्र का संग्रह कर और उसकी साठ हजार श्लोकों में व्याख्या कर उपदेश किया था। उसके पश्चात् क्रमशः उन्हीं की परम्परा में छः धर्मराजाओं द्वारा 100-100 साल तक शासन करते हुए इसका प्रचार किया गया। उसके पश्चात् ऋषि-मुनियों द्वारा मंजुश्रीकीर्ति से संक्षेप करने के लिये अनुरोध करने पर बुद्ध के महापरिनिर्वाण के 600 साल बाद इन्होंने मूलतन्त्र को संग्रह कर पुष्पमाला नामक छन्द के तीस हजार पद्यों में संगृहीत कर प्रचार किया[2]।

## विनेय भेद से तन्त्रदेशना

मंजुश्रीमायाजालव्याख्यातन्त्र में कहा है[3]—मन्त्रों की प्रधान रूप से तीन (निदान) कथावस्तुएँ हैं—अकनिष्ठ भुवन, सुमेरु पर्वत और जम्बू द्वीप। विनेय जनों में बोधिसत्त्व, देवयोनि और मनुष्य तीन हैं। शास्ता भी तीन स्वरूपों में प्रकट होकर देशना करते हैं—वज्रधर, निर्माणकाय और शाक्यमुनि। समय विनेय जनों की उपलब्धि पर निर्भर है। इस प्रकार तन्त्र की देशना के सम्बन्ध में जब हम विचार करते है, तो स्पष्ट हो जाता है कि तन्त्र का तत्त्वदर्शन, साधनाविधि आदि अत्यन्त

1. क्व कस्मिन् मण्डले कुत्र स्थितः कया परिषदा परिवृतो भगवानाह—श्रीधान्ये नियतमन्त्रनयदेशनास्थाने महासुखवासस्थाने वज्रधातुमाहमण्डले वज्रसिंहासने स्थितः। (पृ० 3)
2. बुस्तोन, जिल्द 14, पृ० 945
3. कल्पमञ्जरी, पृ० 372

गुह्य एवं रहस्यात्मक हैं। जैसे कि योगशास्त्र में सूक्ष्म प्राण, चित्त आदि पर नियन्त्रण कर पर-काय प्रवेश आदि रहस्यात्मक हैं। सम्पूर्ण ब्रह्माण्ड निजचित्त का विस्तार मात्र है, चित्त का स्वरूप मात्र है, जैसे कि अचिन्त्याद्वयक्रमोपदेश में बताया है—

दर्पणालोकबिम्बेषु यथा सर्वं प्रदृश्यते।
तथैवाद्वयज्ञानेऽस्मिन् बुद्धबोधिरचिन्तिता ॥ 82 ॥

त्रैधातुकेषु सर्वेषु उत्पत्तिस्थितिहेतुभिः।
तत्सर्वमद्वयज्ञान उद्भूताः सर्वजन्तवः ॥ 83 ॥

सागराः पर्वता वृक्षास्तृणगुल्मलताश्च ये।
विनिःसृता अद्वयज्ञानाद् भ्रान्तिरत्र न विद्यते ॥ 84 ॥

स्वतन्त्र रूप से तत्त्वतः सभी धर्म यदि अलग-अलग होते, तो परचित्तज्ञान, परकायप्रवेश आदि कैसे सम्भव होता ? गुह्यसिद्धि में तन्त्र की देशना के सम्बन्ध में पद्मवज्र ने भी कहा है—

स्रष्टा तन्त्रस्य हृद्वज्रो वक्ता स एव देशकः। (2.5)

अर्थात् संग्रहकर्ता, देशनाकर्ता और विषय सभी एक ही है। चक्रसंवर मूलतन्त्र[1] में भी—कहनेवाला भी मैं हूँ और सुननेवाला भी मैं ही हूं, कहा है। अतः बुस्तोन आदि इतिहासकार लिखते हैं कि इस प्रकार बुद्ध द्वारा धर्मदेशना की व्याख्या और व्यवस्था, अर्थात् देशनाकर्ता, श्रोता और संग्रहकर्ता का अलग-अलग निर्देश करना मात्र उन लोगों के लिये है, जो इस प्रकार की व्यवस्था में ही अभिनिवेश करते हैं, या इससे सन्तुष्ट होते हैं। इस प्रकार शास्ता ने अपने ही विकुर्वण (लीला) को शास्ता, अनुचर, संग्रहकर्ता के रूप में प्रकट कर कहा है, अन्यथा अलग-अलग सन्तति एवं तन्त्र नहीं हैं।

## उपसंहार

ऊपर के धर्मप्रवचन सम्बन्धी तथ्यों का अवलोकन करने से यह स्पष्ट हो जाता है कि तन्त्र के सम्पूर्ण धर्मचक्र प्रवर्तन की परम्परा की हम आधुनिक ऐतिहासिक दृष्टि से व्याख्या नहीं कर सकते। ज्यादातर तन्त्रों की देशना देवलोक और अकनिष्ठ आदि शुद्ध क्षेत्रों में हुई है और जम्बूद्वीप में भी तन्त्र की देशना विभिन्न इष्टदेवों के रूप में प्रकट होकर की है। इसी तथ्य को भारत और भोट देश के सभी सिद्धाचार्य स्वीकारते हैं। जिनकी इस प्रकार को साधना और चिन्तन पद्धति पर पकड़ है तथा जिन्होंने साधारण और असाधारण सभी प्रकार की सिद्धियों को प्राप्त किया है, उन लोगों की भी यही मान्यता है। अतः इस रहस्यात्मक तथ्य को अपने अल्पज्ञान और बुद्धिप्रधान कल्पना एवं शुष्क तर्क-वितर्क द्वारा अमान्य नहीं ठहराया जा सकता। इस प्रकार की रहस्यात्मक बातें तन्त्र में ही नहीं, अपितु पारमितानय के ग्रन्थों में भी प्राप्त होती हैं। जैसे कि चन्द्रकीर्ति ने मध्यमकावतार में कहा है कि प्रथम प्रमुदिता भूमि को प्राप्त करने पर साधक बुद्धों के एक क्षेत्र से दूसरे क्षेत्र में जाकर अनेकों तथागतों का साक्षात्कार कर उनसे धर्मश्रवण करता है, पूर्व जन्मों का स्मरण होता है, परचित्त को जानता है आदि-आदि द्वादश गुणों की प्राप्ति होती है। पारमिता नय

---

1. कल्पमञ्जरी, पृ० 374

में ही नहीं, श्रावकयानी ग्रन्थों (दीघनिकाय) में भी बुद्धों द्वारा नाना प्रकार के ऋद्धि-प्रतिहार्य आदि का प्रदर्शन करने की बातें आती हैं। अतः संक्षेप में हम कह सकते हैं कि योग्य साधकों के लिये बुद्ध आज भी नये नये तन्त्रों की देशना करते होंगे या कर सकते हैं। इस लिये तन्त्र का विशेष ऐतिहासिक क्रम नहीं खड़ा किया जा सकता, न ही तत्त्व के अनुसार और न साधना पद्धति के अनुसार, क्योंकि आज भी जो क्रियातन्त्र आदि की पात्रता रखने वाले हैं, वे बुद्ध-बोधिसत्त्वों से साक्षात् सुनकर उनका प्रतिपादन कर सकते हैं। ऐसी स्थिति में हम आज के विद्वानों की इस दृष्टि को नहीं स्वीकार कर सकते कि पहले मन्त्र, फिर धारणी, देवोपासना, क्रिया, चर्या, योग और अनुत्तरयोग तथा बाद में सिद्धों का साहित्य, अर्थात् सहज दृष्टि का विकास हुआ ॥

——

## ཤེས་རབ་ཀྱི་ཕ་རོལ་ཏུ་ཕྱིན་མའི་བསྟོད་པ། (༡–༡)

བསྟོད་པ་འདི་དེ་སྔ་དཔར་འདེབས་མ་བྱིན་པའི་ནང་པའི་བསྟོད་པ་ཕྱོགས་བསྡུས་ (ཤོག་གྲངས་ ༢༦ [ཨེ] ཨང་ ༧༣) ནས་བླངས་པ་ཞིག་རེད། ཕྱོགས་བསྡུས་འདིའི་སྐོར་དུས་དེབ་དང་པོའི་ཤོག་གྲངས་ ༧༢ པར་གསལ་ཡོད། །

## འཕགས་པ་ཀླུས་མཛད་པའི་གཎྜཱིའི་བསྟོད་པ། (༢–༦)

ཡོངས་སུ་གྲགས་པའི་སློབ་དཔོན་ཆེན་པོ་འཕགས་པ་ཀླུས་མཛད་པའི་གཎྜཱིའི་བསྟོད་པ་འདི་ལཉྫ་བོད་ཀྱི་ཆེས་མཐོའི་སློབ་གཉེར་ཁང་གི་ཞི་འཚོ་དཔེ་མཛོད་ནང་བཞུགས་པའི་གཟུངས་སྔགས་ཕྱོགས་བསྡུས་ནས་བླངས་ཤིང་ཕྱོགས་བསྡུས་འདིའི་སྐོར་དུས་དེབ······གཉིས་པའི་ཤོག་གྲངས་ ༦ པར་བཀོད་ཡོད། དེ་བཞིན་བསྟོད་པ་འདིའི་ཐུར་བརྗོད་ཀྱང་དེབ་དེའི་ཤོག་གྲངས་ ༢༧ ནང་གསལ་བ་ལྟར་རོ། །

## ཆོས་དཀོན་པའི་ཕྱག་དཔེ་ཁག་གི་ངོ་སྤྲོད། (༧–༢༨)

དུས་དེབ་འདིའི་ནང་དུ་བར་ཕྱོགས་བསྡུས་ཆེན་མོ་དྲུག་དང་གཞུང་ལྷན་ཚོགས་བཅུ་གསུམ་བཅས་ཁྲིན་བསྒྲིམས་བཅུ་དགུའི་ངོ་སྤྲོད་བྱས་ཟིན་པ་ལྟར་སྐབས་འདིར་ཡང་ག་ཤམ་གསལ་ཆོས་ཚན་བཅུ་དྲུག་པོ་རྣམས་ཀྱི་ངོ་སྤྲོད་མདོར་བསྡུས་བཀོད་ཡོད། །

| | གཞུང་། | མཛད་པ་པོ། |
|---|---|---|
| ༡ | དཔལ་ནམ་མཁའི་རྣལ་འབྱོར་གྱི་ཅོ་ག ། | |
| ༢ | ག་ཤིན་ཇེ་ག་ཤེད་ནག་པོའི་རྒྱུད། | |
| ༣ | འཁོར་ལོ་སྡོམ་པའི་རྟོག་པ་རྒྱུད་ཀྱི་རྒྱལ་པོ་ཆེན་པོ། | |
| ༤ | དུས་ཀྱི་འཁོར་ལོར་འཇུག་པ། | འཇིགས་མེད་འབྱུང་གནས་སྦས་པའི་ཞབས། |

| | གཞུང་། | མཛད་པ་པོ། |
|---|---|---|
| ༥ | འཁོར་ལོ་སྡོམ་པའི་རྒྱུད་ཀྱི་རྒྱལ་པོ་ཆེན་པོ་བསམ་གཏན་གྱི་རྣལ་འབྱོར། | |
| ༦ | མཁའ་འགྲོ་མ་རྡོ་རྗེ་གུར་གྱི་འགྲེལ་པ། | |
| ༧ | ཧེ་རུ་ཀ་མངོན་པར་འབྱུང་བའི་དཀའ་འགྲེལ། | གཞོན་ནུ་ཟླ་བ། |
| ༨ | སློབ་མ་རྗེས་སུ་གཟུང་བའི་ཚུལ། | |
| ༩ | རྡོ་རྗེ་རྣལ་འབྱོར་མའི་སློབ་མ་རྗེས་སུ་གཟུང་ཚུལ། | པཎྜིད་ཆེན་པོ་ཛཡནནྡྲསེན། (རྒྱལ་དབང་སྡེ་) |
| ༡༠ | ཀྱི་རྡོར་རབ་གསལ། | སློབ་དཔོན་ཆེན་པོ་སྒྲ་གཅན་སྦས་པ། |
| ༡༡ | དེ་ཁོ་ན་ཉིད་བཅུ་བསྡུས་པ། | པཎྜིད་སའི་སྙིང་པོ། |
| ༡༢ | ཡེ་ཤེས་ཐབ་པའི་ཚུལ། | སྟོང་ཉིད་དང་འཛིན་ཞབས། |
| ༡༣ | ཤེས་རབ་ལས་བཏུས། | སྟོང་ཉིད་དང་འཛིན་ཞབས། |
| ༡༤ | ནག་པོ་ཆེན་པོའི་སྒྲུབ་ཐབས། | |
| ༡༥ | དཔྱིད་ཀྱི་ཐིག་ལེའི་རྒྱུད། | སློབ་དཔོན་ཤྲཱི་ཛྙཱན། |
| ༡༦ | དཔྱིད་ཀྱི་ཐིག་ལེའི་རྒྱུད། | སློབ་དཔོན་སྟོབས་བཅུ་པ། |

ཟུར་ཆག་སྐད་ཐོག་བཞུགས་པའི་གསུང་རབ་ཉམས་པ་ཕྱོགས་བསྡུས། (༢༩–༣༦)

དུས་དེབ་དང་པོ་བཞིན་ 'ནང་པའི་གསུང་རབ་ཉམས་པ་ཕྱོགས་བསྡུས'' ཞེས་པའི་ འགོ་བརྗོད་འོག་གཞུང་སྣ་ཚོགས་ནང་ལུང་འདྲེན་བྱས་པའི་རྒྱུས་མངའ་ཆུང་བའི་གཞུང་དང་ མཛད་པ་པོའི་མཚན་ཐོབ་པ་རྣམས་མཆན་བུ་དང་སྦྲགས་བཀོད་ཡོད་པ་ལྟར་འདིར་ཟུར་..... ཆག་གི་སྐད་ནང་བཞུགས་པའི་ལུང་རྣམས་ཕྱོགས་སྒྲིག་བྱས་ཡོད། ནང་པའི་རྒྱུད་ གཞུང་དང་ཟུར་ཆག་སྐད་གཉིས་ཀྱི་འབྲེལ་བ་ཆེས་ཟབ་ཅིང་། གྲུབ་པའི་སློབ་དཔོན་

རྣམས་ཀྱིས་ལེགས་སྦྱར་སྐད་དུ་བསྟན་བཅོས་མཛད་པ་ལྟར། སྐབས་དུ་མར་ཐུར་ཆག་དུ་ཡང་གསུངས་ཡོད། ད་བར་དོ་ཧ་མཛོད་དང་སྤྱོད་གླུའི་མཛོད་སོགས་ཐུར་ཆག་སྐད་ནང་གཞུང་ཚན་ཁག་ཐོབ་ཅིང་། དེ་བཞིན་སྔགས་གཞུང་རྣམས་སུ་ཡང་བར་བར་དུ་ཐུར་ཆག་གི་སྐད་དུ་གསུངས་པ་རྣམས་ཕྱོགས་བསྡུ་བྱེད་ཐུབ་ན་སྐད་འདིའི་སློབ་གཉེར་ལ་ཕན་ཐོག····ཡོང་བ་ལ་དམིགས་ཏེ་སྐབས་འདིར་ཀྱི་རྡོར་དང་དེའི་དཀའ་འགྲེལ་རྣལ་འབྱོར་རིན་ཆེན····ཕྲེང་བ་དང་། དབང་མདོར་བསྟན་དང་། བྱ་བ་བསྡུས་པ་དང་། རྡོ་རྗེ་ཕྲེང་བ་སོགས་སུ་ཐུར་ཆག་ཐོག་ཡོད་པའི་གསུང་རྣམས་འདིར་ཕྱོགས་སྒྲིག་བྱས་ཡོད་པ་དང་། སློབ་གཉེར་བ་རྣམས་ལ་ཕན་དུ་རེ་བས་རྣལ་འབྱོར་རིན་ཆེན་ཕྲེང་བ་དང་། སྒྲུབ་ཐབས་ཕྲེང་བ་གཉིས་ཀྱི་ཐུར་ཆག་སྒྲ་དོན་ལེགས་སྦྱར་དུ་བཀོད་ཡོད། །

## ནང་པའི་ཐུན་མིན་ཆོས་ཚིག་ཁག་གི་དགོངས་པ། (༣༧–༤༦)

འཆར་གཞི་འདིའི་ངོ་བོའི་སྐོར་དུས་རིམ་དང་པོར་གསལ་བཤད་བྱས་ཤིང་། དུས་རིམ་དང་པོ་གཉིས་སུ་གཙོ་བོ་དབང་མདོར་བསྟན་དང་གཉིས་མེད་རྡོ་རྗེ་ལས་ཕྱོགས་བཏུས་བགྱིས་པའི་ཐུན་མིན་ཆོས་ཚིག་ཁག་གི་དགོངས་པ་ཕྱོགས་སྒྲིག་བྱས་ཡད་པ་དང་། གསུམ་པར་གཞུང་ཚན་བཞི་དང་། བཞི་པར་གསང་བ་གྲུབ་པ་སོགས་གྲུབ་པ་སྡེ་བརྒྱད་ཀྱི་ཐུན་མིན་ཆོས་ཚིག་ཁག་གི་དགོངས་དོན་ཕྱོགས་བཏུས་བྱས་པ་ལྟར། དུས་རིམ་འདིར་ཀྱི་རྡོར་དང་དེའི་དཀའ་འགྲེལ་རྣལ་འབྱོར་རིན་པོ་ཆེའི་ཕྲེང་བའི་ཚིག་དོན་རྣམས་ཐུར་བཀོད་བྱས་ཡོད།

## ལྷའི་རྣམ་པའི་སྐོར། (༤༧–༦༢)

དུས་རིམ་བཞི་པར་ "ནང་པའི་རྒྱུད་རྣམས་སུ་གསལ་བའི་ལྷའི་རྣམ་པ" ཞེས་པའི་འགོ་བརྗོད་འོག་སྒྲོལ་མ་བཅུ་དྲུག་གི་སྐུའི་རྣམ་པ་བསྟན་ཡོད་པ་ལྟར་སྐབས་འདིར་རྡོ་རྗེའི་ཚིག་དང་འབྲེལ་བའི་ལྷ་བཅུ་གསུམ་གྱི་རྣམ་པ་སྒྲུབ་ཐབས་ཕྲེང་བ་དང་གསང་བའི་དམ་ཚིག་སྒྲུབ་ཐབས་ཕྲེང་བ་ལ་གཞི་བྱས་ཏེ་བཀོད་ཡོད། །

## ནང་པའི་རྒྱུད་གཞུང་རྣམས་ཀྱི་དབྱེ་བ། ( ༦༢–༨༢ )

རྒྱུད་གཞུང་རྣམས་གཙོ་བོ་བྱ་རྒྱུད། སྤྱོད་རྒྱུད། རྣལ་འབྱོར་རྒྱུད་དང་རྣལ་འབྱོར་བླ་མེད་ཀྱི་རྒྱུད་བཞིར་བསྡུས་ཤིང་། རྒྱུད་སྡེ་རེ་རེ་ལའང་ནང་གསེས་རིགས་ཀྱི་སྒོ་ནས་དབྱེ་བ་དུ་མ་ཡོད། དཔེར་ན་བྱ་རྒྱུད་ལ་རིགས་དྲུག་གི་དབྱེ་བས་དྲུག་དང་། དེ་དག་རེ་རེ་ལ་ཡང་གཙོ་བོ་དང་ཉེ་བའི་རིགས་གཉིས་ཡོད། སྤྱོད་རྒྱུད་ལ་རིགས་གསུམ་དང་། རྣལ་འབྱོར་རྒྱུད་དང་བླ་མེད་ལ་ཡང་དབྱེ་བ་གསུམ་གསུམ་ཡོད། བླ་མེད་ཀྱི་རིགས་རེ་རེ་ལ་རིགས་རྗེས་སུ་འབྲང་བའི་ཆ་ནས་དྲུག་ཡོད། ཚོམ་ཡིག་འདིའི་ནང་དེ་དག་གི་ངོ་སྤྲོད་དང་འབྲེལ་རེ་རེའི་དབྱེ་བ་དང་ཉེ་བའི་དབྱེ་བ་དང་རང་རང་གི་རྒྱུད་གཞུང་རྣམས་ཀྱི་ངོ་སྤྲོད་''' བྱས་ཡོད། །

## སྒྲུབ་ཐབས་ཕྲེང་བའི་ཁ་སྐོན་བཞི། ( ༨༢–༡༢༠ )

དུས་དེབ་དང་པོར་དབང་མདོར་བསྟན་གྱི་ཁ་སྐོན་བཞི་དང་། དུས་དེབ་གཉིས་པར་གཉིས་མེད་རྡོ་རྗེའི་ཕྱོགས་བསྡུས་ཀྱི་ཁ་སྐོན་ལྔ་བཀོད་པ་ལྟར་འདིར་སྒྲུབ་ཐབས་འཕྲེང་བའི་'' ཁ་སྐོན་བཞི་བཀོད་ཡོད། སྒྲུབ་ཐབས་ཕྲེང་བའི་བརྗོད་བྱའི་སྐོར་དམིགས་བསལ་ཞུ་དགོས་པར་མི་སྣང་ཡང་། གཞུང་འདི་ནི་བསྐྱེད་སྒྲུབ་བྱེད་པའི་ཚིག་ཕྱོགས་བསྡུས་ཞིག་ཏུ་གསལ་ཞིང་སྒྲུབ་ཐབས་ཉུང་ཤས་ལས་ཕལ་ཆེ་བའི་མཛད་པ་པོའི་མཚན་བཀོད་མི་འདུག སྒྲུབ་ཐབས་ཕྲེང་བ་པོད་གཉིས་ནང་དཔར་སྐྲུན་པས་པོད་དང་པོའི་འགོར་སྒྲུབ་ཐབས་ཐམས་ཅད་ཀྱི་དཀར་ཆག་བཀོད་འདུག་ཅིང་། པོད་གཉིས་པར་གླེང་བརྗོད་དང་འབྲེལ་སྒྲུབ་ཐབས་སྐོར་གསལ་བཤད་དང་། མཇུག་ཏུ་ཕྱོགས་བསྡུས་ནས་བྱུང་བའི་ཚིག་གི་དཀར་ཆག་རྒྱས་པ་ཞིག་ཀྱང་བཀོད་འདུག ། དཀར་ཆག་དེར་མཛད་པ་པོ་དང་། ལྷ་དང་ལྷ་མོ་དེ་དག་གི་ཕྱག་མཚན་སོགས་ཀྱི་མིང་རྣམས་ཕྱོགས་གཅིག་ཏུ་བཞག་འདུག་པས'''

མིང་མང་པོ་ཞིག་བཀོད་རྒྱུ་ལུས་འདུག ། སློབ་གཉེར་བར་ཚོགས་ཆུང་བའི་ཆེད་འདིར་ཁ་སྐོན་དང་པོར་མཛད་པ་པོ་འི་མཚན་དང་། ཁ་སྐོན་གཉིས་པ་དང་གསུམ་པར་ཕྱག་མཚན་དང་རྒྱན་གྱི་མིང་རྣམས་དང་། ཁ་སྐོན་བཞི་པར་ཚིགས་བཅད་རྣམས་ཀྱི་དཀར་ཆག་བཀོད་ཡོད། །

སྒྲུབ་ཐབས་ཕྲེང་བའི་ནང་གཞུང་དང་མཛད་པ་པོ་རྣམས་ཀྱི་ལུང་འདྲེན་ཁག་ལས་སྐབས་འགར་གནས་ཚུལ་གསར་དུ་ཐོབ་པ་བྱུང་བ། དཔེར་ན་འཇམ་དཔལ་མཚན་བརྗོད་ནང་སངས་རྒྱས་ཀྱི་མཚན་གྱི་རྣམ་གྲངས་བརྒྱད་བརྒྱ་ཡོད་པ་སོགས་དང་། མི་ཕམ་བཤེས་གཉེན་དགའ་བའི་རྡོ་རྗེའི་སློབ་མ་དང་། ཨུདཱརཀཱིརྟི་ ( ཁྲིག་ཡངས་གྲགས་པ་ ) མནོརཐརཀྵིཏའི་ ( ཡིད་ཀྱི་ཤིང་རྟ་བསྲུང་ ) ཡབ་ཡིན་པ་དང་། ཀརུཎཱཙལ་ ( སྙིང་རྗེ་མི་གཡོ་བ་སྙན་ངག་མཁན་ལཱིལཱབཛྲའི་ ( སྒེག་པའི་རྡོ་རྗེ་ ) སློབ་མ་ཡིན་པ་དང་། ལལིཏགུཧྱ ) ( རོལ་པའི་གསང་བ་ ) གཉིས་མེད་རྡོ་རྗེའི་སློབ་མ་དང་། སྙིང་རྗེ་མི་གཡོ་བའི་བླ་མ་རོལ་པའི་རྡོ་རྗེ་ལ་འདིར་ལཱིལཱཤནི་ཞེས་པའི་མཚན་གྱི་སྒྲ་ནས་ཀྱང་ལུང་འདྲེན་བྱས་འདུག ། སཾགྷདཏྟ ( དགེ་འདུན་སྦྱིན་ ) ཀུལདཏྟ ( རིགས་སྦྱིན་ ) ཀྱི་ཡབ་ཀྱི་མིང་གི་རྣམ་གྲངས་···· ཡང་ཡིན་པར་སྣང་། སརྦཛྙམིཏྲ་ ( ཐམས་ཅད་བཤེས་གཉེན་ ) མེ་ཏོག་ཕྲེང་འཛིན་བསྟོད་པའི་མཛད་པ་པོ་དང་ཁ་ཆེའི་ཡུལ་དུ་བཞུགས་པ་ཞིག་ཡིན་འདུག ། སློབ་དཔོན་མང་པོར་འདིར་ཁྲུད་ཆོས་མང་པོ་སྦྱར་ནས་བྲིས་འདུག་པ་རྣམས་འདིར་ཤད་འགྲུག་ནང་··· བཀོད་ཡོད། །

སློབ་དཔོན་པཏྐཱིརྡ་སྙིང་པོ་འི་ཞབས་ཡང་ཧྲཱྀཀྵཱཔཱད་ ( ཆོས་ཀྱི་ཞབས་ ) དང་མཚུངས་པའི་མིང་ཚང་བར་སྣང་། བསམ་གྱི་མི་ཁྱབ་པའི་མན་ངག་གི་རྩོམ་པ་པོ་དག་ཙེ་ཞབས་ཀྱིས་རང་གི་རྩ་བའི་བླ་མ་བཟང་པོ་འི་ཞབས་ཀྱི་བླ་མ་ཆོས་ཀྱི་ཞབས་ཡིན་པའི་གསལ་ཁ······ འདུག ། སྒྲུབ་ཐབས་ཕྲེང་བའི་མཛད་བྱང་དུ''འཕགས་པ་ཀླུ་སྒྲུབ་ཞབས་ཀྱིས་བྷོཊ་ཡུལ་དུ་དར་བར་མཛད'' ཞེས་( ཤོག་གྲངས་ ༣༧༤ ) པ་ལ་བརྟེན་ནས་མཁས་པ་ཁ་ཤས་

ཀྱིས་རྒྱ་གར་ནང་རྒྱུད་གཞུང་རྣམས་ཐོག་མར་བོད་ནས་ཚུར་སླེབས་ཡོད་པར་བཤད་འདུག་" ཀྱང་འདིར་དཔྱད་དགོས་པ་ཞིག་ལ་བྷོ་ཊ་ཞེས་པའི་ཚིག་རྣམ་དབྱེ་ལྔ་པའི་མཐའ་ཅན་མ······ ཡིན་པར་རྣམ་དབྱེ་བདུན་པའི་མཐའ་ཅན་དུ་གསལ་ཞིང་། དེས་ན་འདིའི་དོན་ཀླུ་སྒྲུབ་ཀྱིས་རལ་གཅིག་མའི་སྒྲུབ་ཐབས་བོད་ལ་བརྩམས་པ་ཡིན་ཞེས་གོ་རྒྱུ་ཡིན། གལ་ཏེ་རྣམ་དབྱེ་ལྔ་པ་ཡིན་ན་སྒྲུབ་ཐབས་དེ་ཀླུ་སྒྲུབ་ཀྱིས་བོད་ནས་མཁྱེན་ཏེ་འདིར་སྤེལ་བར་གོ་དགོས" པ་ཡིན་ན་ཡང་འདིར་རྣམ་དབྱེ་བདུན་པ་ཡིན་པས་དེ་ལྟར་མ་ཡིན་ནོ། །

ཤོག་གྲངས་ (༨༡) ནང་དྲངས་པའི་ 'འཛམ་དབྱངས' ཞེས་པ་བླ་མའི་མཚན་ཡིན་ནམ་ལྷའི་མཚན་ཡིན་གསལ་པོ་མི་འདུག ། དབུ་མར་དགའ་བ་ཞེས་པའི་ཚིག་ཀྱང་མིང་རྐྱང་མ་ཡིན་པར་ཆོས་བྱུང་བློ་གྲུབ་ཀྱི་ཁྱད་ཆོས་ཡིན་པར་སྣང་། འདིར་དྲངས་པའི་ལུང་རྣམས་གཞུང་གཞན་དུ་ཡང་ཐོབ་པས་ཕན་ཚུན་གོ་བསྡུར་གྱིས་ཞུ་དག་བྱེད་རྒྱུར་ཕན་" ཐོག་ཆེ་ཞིང་། ཁ་སྐོན་ཕྱོགས་སྒྲིག་བྱས་པ་འདྲིས་སྐབས་བསྟུན་བསྟུན་བཅོས་འདྲི་ཙམ་མིན་པར་འབྲེལ་ཡོད་བརྗོད་བྱ་མཚུངས་པའི་གཞུང་གཞན་རྣམས་ཀྱི་ཉམས་ཞིབ་ལ་ཡང་······ ཕན་ནུས་ཆེན་པོ་བྱུང་ངེས་པར་བསམས་ཏེ་ཁ་སྐོན་འདི་ཕྱོགས་སྒྲིག་བྱས་ཡོད་པས་སློབ་" གཉེར་བ་རྣམས་ལ་ཕན་ནུས་འབྱུང་བའི་རེ་བ་ཅི་ཆེ་ཡོད། །

## ཆོས་དཀོན་པའི་གསུང་རབ་ཁག་གི་རྩ་བའི་མ་དཔེ། (༡༣༡–༡༥༤)

ད་ལྟའི་བར་དུས་དེབ་བཞི་པོར་གལ་གནད་ཆེ་བའི་རྒྱུད་གཞུང་བརྒྱ་ཙམ་གྱི་ལག་བྲིས་སུ་ཡོད་པའི་རྩ་བའི་མ་དཔེའི་སྐོར་ངོ་སྤྲོད་བྱས་པ་ལྟར། འདིར་ཡང་གཞུང་གྲངས་ཉི་ཤུ་རྩ་བདུན་དང་དེ་དག་གི་འགྲེལ་པ་གསུམ་གྱི་རྩ་བའི་མ་དཔེ་བཀའ་བསྟན་ནང་བཞུགས་ཡོད" མེད་དང་། རྒྱ་ནག་སྐད་ནང་བསྒྱུར་ཡོད་ན་དེའི་སྐོར་རོམཀ་ཡིག་གཟུགས་སུ་མཚན་བཀོད་དང་སྦྲགས་ངོ་སྤྲོད་བྱས་ཡོད། མ་རྙེད་པ་རྣམས་རིམ་གྱིས་ཐོབ་པ་དང་འགོད་རྒྱུ་ཡིན།

## ནང་པའི་གཞུང་རྣམས་སུ་གསལ་བའི་རིགས་ཀྱི་སྐོར། (༡༥༨–༡༧༡)

ནང་པའི་གཞུང་དུ་རིགས་ཀྱི་རྣམ་གཞག་བྱེད་དགོས་པའི་རྒྱུ་མཚན་དང་དེ་ལ་རྒྱ་བོད་སློབ་དཔོན་རྣམས་ཀྱི་དགོངས་པ་ལེན་ཚུལ་སྐོར་མདོར་བསྡུས་སུ་འདིར་བཀོད་ཡོད། ཡོན་ཏན་གང་ལ་བརྟེན་ནས་བེམ་ཤེས་ཁྱད་པར་དབྱེ་བ་དང་གང་ཞིག་མེད་ན་སངས་རྒྱས་ཐོབ······པའི་སྐལ་པ་དང་བྲལ་བའི་ངོ་བོར་གནས་པ་དེ་འདིར་རིགས་སུ་འདོད། དེ་བཞིན་གཤེགས་པའི་སྙིང་པོ། ཀུན་གཞི་རྣམ་ཤེས། ས་བོན། སེམས་ཀྱི་འོད་གསལ་སོགས་རྣམ་གྲངས་དང་། འཐོབ་བྱ་འབྲས་བུའི་ཁྱད་པར་གྱིས་དེ་དག་གི་ངོ་བོའི་སྐོར་ལ་འདོད་པ་སྣ་ཚོགས་པར་སྣང་། དཔེར་ན་རྡོ་རྗེ་ཐེག་པར་རིགས་ལ་དེ་བཞིན་གཤེགས་པའི་སྙིང་པོ། ཆོས་ཀྱི་དབྱིངས། གདོད་མའི་གནས་ལུགས། ཐོག་མ་མེད་པའི་རྒྱུན་ཅན་སྐད་ཅིག་མའི་ངོ་བོར་གནས་ཤིང་བག་ཆགས་ཀྱི་རྟེན་དུ་གྱུར་པ་ཤེས་པ་དང་མི་ཤེས་པའི་རྩ་བར······གནས་ཤིང་ཡོན་ཏན་གསུམ་དང་ལྡན་པ་ནི་རིགས་ཡིན་ལ། ལུང་རྣམས་སུ་བསྟན་པའི་རིགས་ཀྱི་དོན་ཕལ་ཆེར་གོང་སྨོས་དང་མཐུན་ནོ། །

## རྒྱུད་ཀྱི་ངོ་བོ་དང་ནང་གསེས་ཀྱི་དབྱེ་བ། (༡༧༣–༡༨༠)

འགོ་བརྗོད་འདིའི་འོག་དུས་རིམ་བཞི་པར་རྒྱུད་ཀྱི་ངོ་བོ་དང་ཕ་རོལ་ཏུ་ཕྱིན་པའི་ཚུལ་དང་སྔགས་ཀྱི་ཚུལ་གཉིས་ཀྱི་ཁྱད་པར་སྐོར་དཔྱད་པ་བྱས་ཡོད། སྐབས་འདིར་དེ་ཉིད་ཙང་ཟད་གསལ་བར་བྱ་བའི་ཆེད་གསང་སྔགས་ཀྱི་རྣམ་གྲངས། དབྱེ་བ་དང་། རྒྱུད་སྡེ་བཞིར་ཕྱེ་བའི་རྒྱུ་མཚན། སོ་སོའི་ལུགས་ཀྱི་ཆོས་འཁོར་བསྐོར་ཚུལ་དང་རྒྱུད་སྡེ་རྣམས་སྡེ་སྣོད་གང་གི་ཁོངས་སུ་གཏོགས་པ་སོགས་ཀྱི་སྐོར་གསལ་བཤད་བྱས་ཡོད། །

❁

# ABSTRACT OF THE ARTICLES

*Prajñā-pāramitā-Stotra* 1

This stotra is from the unpublished stotra group, leaf no 26A, Sn 43. Description of this collection of hymns is given in Dhīḥ, Vol. 1, P 42.

*Gaṇḍīstava* 2-6

This *Gaṇḍīstava*, a famous work of the eminent preceptor Āryadeva, occurs in the *Dhāraṇyādi-Saṅgrah*, preserved in the Śāntarakṣita Library and detailed in Dhīḥ, Vol 2, p 6 as ascribed to Āryadevapāda, leaves 332a-334b, complete.

*An Introduction to Rare Buddhist Texts* 7-28

The previous issues nos. 1-4 of the Review of rare Buddhist texts (Dhīḥ) undertake to describe 3 large collections, 3 Caryā collections and 13 miscellaneous collections, a total of 19 texts under *Introduction to rare Buddhist texts.* The present issue brings to notice the following works :

20. Śrīyogāmbara-vidhiḥ
21. Kṛṣṇayamāritantram
22. Cakrasaṁvara-Kalpamahātantrarāja
23. Kālacakrāvatāraḥ (Abhayākaraguptapāda)
24. Cakrasaṁvaramahātantrarāja dhyānayogaḥ
25. Ḍākinīvajrapañjara ṭippaṇī
26. Herukābhyudayapañjikā (Kumāracandra)
27. Śiṣyānugrahavidhiḥ
28. Vajrayoginyāḥ śiṣyānugrahavidhiḥ (Jayendrasena)
29. Hevajraprakāṣaḥ (Rāhulagupta)
30. Daśatattvasaṁgraḥ (Paṇḍita Kṣitigarbha)
31. Jñānāveśavidhiḥ (Śūnyasamādhipāda)
32. Prajñākarmasamucchayaḥ (Śūnyasamādhipāda)
33. Mahākālasādhanam
34. Vasantatilakatantram (1) Ācārya Śrīghana
35. Vasantatilakatantram (2) Daśabalācārya

*Apabhraṁśa Vacana-Saṅgrah* 29-36

The former four issues of the *Review* consisted aphoristic verses and statements extracted from hitherto less known texts and lost vacanas of

authors with essential comments. In the present issue apabhraṁśa vacanas alternate the section for *Lost Buddhisst Texts.*

As is well known Buddhist Tāntrika works abound in unchaste language which is called *apabhraṁśa,* many a siddhācārayas wrote their treatises in the apabhraṁśa genre alongwith Sanskrit as the base for their works. A whole class of literature has sprung in apabhraṁṣa, q. v. the Dohākoṣa, the Caryāgītikoṣa and such other works Tāntrika works do also have apabhraṁṣa passages contextually. It is no wonder that a collection of this mass of information would greatly enrich the field of research in this area. So prompted, it has been endeavoured to select passages of the *Hevajratantra,* its commentary, the *Yogaratnamālā,* the *Sekoddeśaṭīkā* the *Kṛyāsamucchaya* and the *Vajrāvalī* for appraising this class of works.

*Glossary of Buddhist Technical Terms* *37-56*

The nature of the glossary has been made explicit in the first issue of the *Review.* In this and second issue specific technical terms were annotated based mainly on two texts as the *Sekoddeśa-ṭīkā* and the *Advayavajra-Saṅgrah.* The third issue covered the *Sādhanamālā, The Tattvajñānasaṁsiddhi-ṭīkā,* the *Dohākośa Vyākhyā* and the *Caryākośa-Vyākhyā.* In the fourth issue occur technical terms of the *Guhyādi-aṣṭasi-ddhi.* Presently, glossary is made of terms from the *Hevajratantra* and its commentary called the *Yogaratnamālā.*

*Buddhist divinities in the Tāntrika texts* *57-62*

The project after recapitulating 16 forms of the Goddess Tārā, based on the Sādhanamālā text which appeared in the fourth issue of the *Review* has laid down the characteristic features of 13 divinities in association with the Vajra-pada on the basis of the *Sādhanamālā* and the *Guhyasamayasādhanasaṅgraha* in the present issue.

*Classification of Buddhist Tantras* *63-82*

The Buddhist Tantras are broadbased on the Kriyā, Caryā, Yoga and Anuttara Tantras. The Kriyā Tantra is sub-divided into six groups (Kula) of which further sub-sections exist. The Caryā Tantra is classified into three groups, further sub-divided into three parts. The Yoga and Anuttara Tantra have each three groups with further six sub classifications.

Works of each class have been listed in the context after thorough investigation.

*Four supplements of Sādhanamālā* *83-130*

The first issue of the journal *Dhīḥ* brought out four supplements the *Sekoddeśa ṭīka* and five supplements of the *Advayavajra-saṅgraḥ* were published in its second issue. In the current issue four supplements from the *Sādhanamālā* are given. The last cited text is a well established work of the Tantra class which includes rituals of many divinities. While some Sādhanās specify the names of their authors, most of these are not ascribed to anyone. The entire meditational practices have been listed into two parts and preplaced at the commencement of the texts. The second part of the work has a scholarly and extensive introduction. It has also a thorough glossary. This glossary consists names of authors, deities with their decorations and arms and allied accessories. In the process, however, some names have been left out. For the convenience of scholars a classification has been made to incorporate the names of authors and their works in the first supplement, names of arms and decorations in the second and third supplements and the half-verse index in the fourth supplement.

Some specific information is found in the context of the citations of texts and authors in the *Sādhanamālā*. For example : Ajitamitra is told to be the disciple of Rativajra, Udārakīrti as father of Bhikṣu Manoratharakṣita, Karuṇācala as the disciple of poet Līlāvajra, Lalitagupta being the disciple of Advayavajra, Līlāvajra variantly called Līlāśani, Saṅghadatta as father of Kuladatta and Sarvajñamitra as composer of the *Śragdharāstotra* who belonged to Kashmira. Many of the preceptors bear epithets which have been given in the brackets. The Tathāgata is known by 800 names and the *Māyājāla Tantra* has 16000 verses.

In the above manner Paṇḍitācārya Garbhapāda appears to be a distinguished person like Dharmapāda. The author of *Acintyādvayakramopadeśa* Kuddālapāda recalls Dharmapāda as the guru of his guru Bhadrapāda.

Based on the information *Āryanāgārjunapādairbhoṭeṣu Uddhṛtam* some scholars are inclined to believe that the Tantra (esotericism) appea-

red in India from the Bhoṭa Deśa, but it should be made precise that the use of Saptamī in place of Pañcamī in the above context renders a perfectly clear meaning. In truth, Nāgārjuna is said to have composed a tract called the *Jaṭā-Sādhana* in the Bhoṭa Deśa. It is also not clear if Mañjughoṣa is the name of some god or guru Similarly, Madhyamakaruci does not seem to be noun but the epithet of Dharmākaramati.

Some of the citations of the Sādhanamāla also appear in other works. Cross-references may clarify many points and place them in the proper context. A revision of several other texts is possible with the help of these supplements.

*Basic Material for Rare Buddhist Texts* : *131-145*

In four previous issues of this review basic material for 100 rare Buddhist texts have been highlighted. Herein, 27 important mss. with 3 of their commentaries are introduced for comprehension of their basic resources. Information of their translations in Tibetan and Chinese recensios are also given in Roman characters. There are many such works whose Chinese translations exist but which will be published only after they have been properly traced and critically ascertained.

*Gotra Comprehension in Buddhist Śāstra* *146-151*

The system of *gotra* is of vital significance in the Buddhist Śāstras. The issue is at stake to point out the schematic divergence of the various Indian and Bhoṭa 'gotras' as laid by their respective ācāryas. Readily to affirm what is gotra depends on the comprehension of that strength the want of which is an obstruction in the accomplishment of *Bodhi*, also that quality is called gotra which distinguishes the 'matter' from 'transcendent'. In other words the ontological awareness of the Bodhisattva dharmas is *gotra*. Tathāgatagarbha, Ālaya Vijñāna, Gotra, Bīja, Cittaprabhāsvaratā (Mind's luminosity) are its synonyms. The diversity of fruit (result) manifests in diversity of the nature of its definition.

The Vajra-yāna comprehends *gotra* to be as tathāgatagarbha or dharma-dhātu. The primordial stream of the luminous mind which has a steady flowcausing emotivity and numerous impressions, is, indeed, the axis of wisdom and perceptivity. That is what is called *gotra*, imbued with three guṇas. The definition of tathāgatagarbha based on the Āgamas resembles the above description.

*Tantra and its divergent forms* 152-169

In the fourth issue of the Review a brief attempt was made to postulate the divergent forms of Tantra of Pāramitānaya and Tantranaya (Vajra-yāna). Currently, it has been investigated through examination of the synonyms, classifications and purposes of the injunctions of tāntrika systems that it is not feasible to specify divergent esoteric methods under the four categories of tantra.

